यही स्थिति इस काव्यांश में भी है—

वीचि का विलास कैसा ? कहाँ का तरंग-रास ?
भरो है आकुल भाव मेरे मन-सर में।
मेरी दसों अंगुलियाँ बनी हैं लुकाठी और
ज्वलित हुई हैं मेरे दोनों हस्त कर में ॥[1]

विरह-अग्नि में प्रज्वलित कवि की स्थिति की परिणति इन पंक्तियों में होती है—

तड़पन आतुरता, उत्सुकता, कुछ भी न आज अवशेष रही,
तिल तिल, पल पल, सब खाक हुई, हो गई चेतना पराजिता,
दोनों की गोदी में सोया चेतनाहीन यह चिर प्रेमी,
मरघट के पीपल की हर-हर पत्ती भी सिहर उठी दुखिता ।[2]

इस प्रकार कवि ने विरह का भावपरक चित्रण किया है। उसमें कवि के हृदय गत विचारों तथा प्रवृत्तियों की सरस अभिव्यक्ति हुई है। कवि ने दर्द पीड़ा, वेदना व्यथा तथा विपत्तियों के गरल का, अपने जीवन में पान किया था। उनके अन्तस्तल में दर्द आजीवन बसा रहा। वास्तव में श्री 'बच्चन' की ये पंक्तियाँ कवि 'नवीन' के प्रेमी व्यक्तित्व पर सटीक बैठती हैं—

वह भागी है दर्द बसाए रह सकता है जिसका अन्तर,
जो इससे वंचित है उसको फूंको फूस चिता पर बार बार ।[3]

मांसल तथा उन्मादक प्रेम—डॉ० देवराज के मतानुसार छायावाद की काव्य-शैली के आवरण में वासनात्मक उद्गारों को भी प्रश्रय मिला है।[4] 'नवीन' जी के काव्य में भी अपने समकालीन पथ के साथियों के समान प्रणय के मांसल तथा उन्मादक चित्र प्राप्त होते हैं। इस धारा के मूल में कवि की तारुण्यमयी प्रेम-घटना मस्ती भरा व्यक्तित्व तथा स्वच्छन्दतावादी वृत्तियाँ कार्यशील रही हैं। कवि अपनी उन्मादिनी वासना की ओर संकेत भी करता है—

उस तव मृदुल चरण चौकी पर
बाले ! कैसे डालूं फूल ?
उन्मादिनी वासना की यह
मेरे हिय में छाई धूल ।[5]

डॉ० विजयेन्द्र स्नातक ने लिखा है कि "शृंगार रस से भी आपको प्रेम है और उस रस की अभिव्यक्ति जिन कविताओं में हुई है, वहाँ मादकता उन्माद और सहज मस्ती बिखर पड़ी है।"[6]

---

१ 'स्मरण-दीप', श्वास पवन हहकार, १६ वीं कविता पृष्ठ २।
२ 'यौवन-मदिरा' या पावस-पीड़ा' कुछ कली, ५७ वीं कविता।
३ 'प्रणय-पत्रिका' पृष्ठ ४८।
४ डॉ० देवराज—'छायावाद का पतन', पृष्ठ ६६।
५ 'कुंकुम', [illegible] पृष्ठ ८।
६ डॉ० विजयेन्द्र स्नातक—'हिन्दी साहित्य का संक्षिप्त इतिहास', छायावाद युग पृष्ठ २७०।

बालकृष्ण चिरन्तन तरुण कवि हैं। उनकी तरुणाई की तरुणाई के कण-कण में प्रेम का परिरम्भ मुस्कराता है। उनका चिरन्तन भाव 'रति' है परन्तु युवावस्था की अंगड़ाइयों में प्रणय की थकावट का विजृम्भण नहीं है वरन् अपूर्व जीवन के उच्छ्वास के निश्वास हैं। जवानी का रस सच्चा ही है। प्रिय की स्मृति की मादकता प्रकृति के सुहावने मदों से मिलकर मन को नचा देती है और क्षुब्ध कर देती है।[1] कवि के मानसिक चित्रों में शारीरिकता के दर्शन किये जा सकते हैं।

कवि ने प्रेम के क्षेत्र में उन्माद के चित्रों के द्वारा रस-प्लावन की सरिता ही बहा दी। उसके कतिपय मधुवादी गीतों में उन्मादी वृत्तियों का रूपांकन किया गया है। डॉ॰ नगेन्द्र के मतानुसार, राजनीतिक और आर्थिक पराभव के कारण उस समय के वातावरण में महान् अवसाद छाया हुआ था जिसके परिणाम स्वरूप तत्कालीन समाज मुख्यतः मध्यवर्ग की चेतना एक विशेष मानसिक आध्यात्मिक क्लान्ति से अभिभूत हो गई।[2] इसी क्लान्ति को दूर करने के लिए ही हाला का आह्वान किया गया था। डॉ॰ नगेन्द्र ने इसे 'आध्यात्मिक विद्रोह से प्रेरित भोगवाद की' हाला कहा है।[3] कवि के प्रेमातिरेक अथवा उन्मादावस्था को इन पंक्तियों ने आश्रय दिया है—

घूँटें-दो घूँटें में बुझनेवाली मेरी प्यास नहीं,
बार-बार ला! ला! कहने का समय नहीं अभ्यास नहीं!
अरे बहा दे अविरल धारा,
बूँद-बूँद का कौन सहारा?
मन भर जाय, हिया भतरावे
डूबे जग सारा का सारा
ऐसी गहरी ऐसी लहराती हाला दे गुस्साला।
साकी, अब कैसा विलम्ब? ढरका दे तन्मयता-हाला।[4]

आगा हश्र कश्मीरी द्वारा लिखित 'सिलवर किंग' नामक नाटक के कतिपय पात्र भी मादक गीत गाते हैं—

दे दे साकी, भर भर प्याला पीने वाला हो मतवाला,
बादल बरसे काला-काला, फूला आँखों में गुस्साला।
कैसा छाया है हरियाला
हाँ, एक्सा नम्बर वन (Xra one) का बहा है नाला,
न रखना बाकी साकी तेरा बोतलवाला॥[5]

---

१ श्री सद्गुरुशरण अवस्थी— साहित्य तरंग', पृष्ठ १४१।

२. डॉ॰ नगेन्द्र—'आधुनिक हिन्दी कविता की मुख्य प्रवृत्तियाँ', 'बच्चन की कविता', पृष्ठ ८३।

३ वही।

४ 'रश्मिरेखा' साकी खण्ड १, पृष्ठ ७५।

५ डॉ॰ सोमनाथ गुप्त—'हिन्दी नाटक साहित्य का इतिहास' रंगमंच और रंगमंचीय नाटक, पृष्ठ १४९।

कवि का साकी से आग्रह है—

तू घोला है मादक परिमल,
जग में उठे मदिर रस छल-छल
अतल-वितल-तल-सकल-गगन में—
मदिरा छलक उठे छल-छल-छल।[1]

यह प्रवृत्ति उस युग के अन्य कवियों में भी प्राप्य है। प्रसाद जी लिखते हैं—

गलबाँही दे हाथ बढ़ाओ, कह दो प्याला भर दे ला।
× × ×
बावला पीना मैं प्रियतम, नशा जिसका उतरे ही नहीं।[2]
× × ×
बहुतों में प्यास भरी है, है मधुर पात्र भी खाली,
मानस का सब रस पीकर, लुढ़का दी तुमने प्याली।[3]

श्री भगवतीचरण वर्मा भी लिखते हैं—

पीने दे, पीने दे यो यौवन-मदिरा का प्याला
मत व्यर्थ सिखाना कल को, वह कल है आने वाला।
है आज उमंगों का युग, तेरी मादक मधुशाला
पीने दे जी भर कम्पित, अपने अधरों की हाला।[4]

श्री 'बच्चन' ने इस दिशा में 'मधुबाला' 'मधुशाला' और 'मधुकलश' नामक कृतियों की रचना की। उन्होंने इस भाव को मांसलता प्रदान की। उनकी मधुवादी वृत्ति की भी एक झलक दर्शनीय है—

हाथों में आने से पहले नाज दिखाएगा प्याला,
अधरों पर आने से पहले अदा दिखाएगी हाला,
बहुतेरे इन्कार करेगा साकी, आने से पहले
पथिक न, घबरा जाना पहले मान करेगी मधुशाला।[5]

महादेवी जी भी कहती हैं—

तेरा अधर विचुम्बित प्याला, तेरी ही स्मित मिश्रित हाला,
तेरा ही मानस मधुशाला, फिर पूछूँ क्या मेरे साकी।
देते हो मधुमय विषमय क्या।[6]

'बच्चन' के समान[7] 'नवीन' पर भी 'उमर खय्याम' का प्रभावांकन किया जा सकता

१ 'रश्मिरेखा', साकी, खण्ड ४, पृष्ठ ७५।
२ श्री जयशंकरप्रसाद—'झरना'।
३ वही, 'आँसू', पृष्ठ २८।
४ श्री भगवतीचरण वर्मा—'मधुकण', पृष्ठ ४२।
५ 'मधुशाला', छन्द ११।
६ 'यामा', पृष्ठ १४३।
७ 'आधुनिक हिन्दी कविता की मुख्य प्रवृत्तियाँ', पृष्ठ ८३।

है। 'रुबाइयात उमर खय्याम' के गुप्त जी द्वारा अनूदित अंश भी 'प्रभा' में ही प्रचुर मात्रा में, प्रकाशित हुए थे। इस भोगवाद एवं मधुवाद का प्रभाव 'उर्मिला' के सम्मग्र पर भी देखा जा सकता है।[1]

इस प्रकार नवीन जी ने प्रेम के भोग पक्ष का भी चित्रण करके, उसे जीवन की जिम्मेदारियों से साथ जोड़ कर दिया है। वे जीवन के प्रवृत्ति-मार्ग के ही अनुयायी रहे। उन्हें सांसारिक वैराग्य या पलायन में कभी भी निष्ठा नहीं रही। वे आसक्ति-प्रधान कवि रहे हैं। उन्होंने अपनी प्रेमपरक रचनाओं में मांसलता की मात्रा के आधिक्य को स्वीकृत भी किया था।[2] उन्होंने लिखा है — 'यह भी सम्भव है कि मेरे गीतों तथा मेरी कविताओं में वासना की गन्ध मिले। पर मैं इतना निवेदन कर देना चाहता हूँ कि मेरी कृतियों की 'अनित्य अवशता' के पीछे 'चिरन्तन की साधना रही है।'[3] उन्होंने बताया है कि प्रेम सम्बन्धी अधिकांश रचनाओं का जन्म स्मृति से हुआ है। प्रिय का ध्यान आते ही गीत की प्रथम पंक्ति फूट पड़ी है और गीत बनता चला गया है।[4] कवि ने उपर्युक्त काव्य धाराओं का समर्थन करते हुए कहा भी था कि 'ये आपके कविगण जिनका मखौल पुराने और नयों ने वासनावादी हाला-प्यालावादी रहस्यवादी छायावादी एवं अर्थहीन व्यर्थवकवादी कह कर उड़ाया है आपके साहित्य के भूषण हैं।'[5]

इस प्रकार 'नवीन' जी के काव्य में रति तथा उत्साह दोनों ने अपने युग-धर्म को प्रतिष्ठित किया है। प्रो॰ 'प्रवासी' ने लिखा है कि 'नवीन जी की कविताओं में जहाँ एक ओर जीवन के संघर्षों का विराट आह्वान है, वहाँ प्रेम साधना की तीव्र अनुभूति भी है। उनकी कविताओं में जहाँ क्रान्ति और विध्वंस के आह्वान में 'नभ का वक्षस्थल फट जाये' तारे टूक टूक हो जायें' के विराट् ताण्डव का स्वप्न है, वहाँ 'दैय नई भुजबन्धनों में बन्धनों की स्वामिनी तुम' के रूप में जीवन के किसी अज्ञात कोने से प्रेम-साधना के मार्मिक और सूक्ष्म संकेतों का प्रदर्शन भी है।'[6]

मूल्यांकन—'नवीन' जी का प्रेम-काव्य उनके हृदय का स्वच्छ दर्पण है समस्त अनुभूतियों का आधार है। उसमें प्रणय, रूपसौन्दर्य, यौवन, मादकता भोग एवं समन्वय के सूत्र अपनी संयुक्त जलनिधि में काव्य-श्री को स्नात कर रहे हैं।

श्री लक्ष्मीनारायण अवस्थी ने लिखा है कि "बालकृष्ण के गीतों में मांसल भावुकता है, अभिव्यंजना की झिलमिलाहट है प्रिय का चिरन्तन आवाहन है। अतीत के सम्पर्क स्मृति

---

१ 'उर्मिला', तृतीय सर्ग छन्द ९९, पृष्ठ ३१९।
२ 'मैं इनसे मिला' पृष्ठ ५२।
३ 'रश्मिरेखा' पृष्ठ १।
४ 'मैं इनसे मिला, पृष्ठ ५५।
५. 'कुंकुम', पृष्ठ ११।
६ 'विन्ध्यमित्र', रजत-जयन्ती विशेषांक, हिन्दी के पिछले पच्चीस वर्ष विकास और प्रगति की रूपरेखा, पृष्ठ ३१०।

सँवारने का काम देते हैं। रसराज शृंगार उनके गीतों का मर्म है। संयोग और वियोग दोनों पक्षों के दर्शन होते हैं। संयोग बहुत कम और अधिकतर मानसिक और कहीं-कहीं कुछ अनुकूल अवसरों के रतिपूर्ण क्षणों की याद जिसमें वियोग भी मिला है। विप्रलम्भ ही वास्तव में उनका प्रधान भाव है। बालकृष्ण शर्मा के प्रेम में भी भारतीयता के लक्षण मिलेंगे। हाँ प्रिय का रूप उभय लिंग में देखना यहाँ की परिपाटी नहीं है। यह कदाचित् उर्दू का उत्तराधिकार हो। भक्त कवि भगवान की अवतारणा स्त्रीलिंग में कर ही कैसे सकते थे अतएव बालकृष्ण भी कदाचित् अपने 'सरकार' को उन्हीं के सम्बोधन के अनुसार सँवारा है। बालकृष्ण के वियोग चित्रों में अतीत के रमण स्वरूपों का बल भी रहता है और भविष्य की रमण भूमि की अनेकार्थी कामना भी काम करती है।[1]

'नवीन' जी के प्रेम-काव्य पर कबीर की विरहाकुल मस्ती वैष्णव कवियों की तल्लीनता तथा उर्दू कविता की रंगीली छटा का प्रभाव भी आँका जा सकता है। कबीरदास कहते हैं—

> जीभड़ियाँ छाल्या पड्या नाम पुकारि पुकारि।
> अँखड़ियाँ झाँई पड़ी पंथ निहारि निहारि॥

'नवीन' भी विरहावस्था में कहते हैं—

> उच्छ्वसित द्वार-द्वार सूख चले दृग अंचल,
> अकुलाये हैं मम दृग पन्थ जोहते पल-पल।[2]

वैष्णव कवियों का प्रीति-तत्त्व एवं तन्मयता का प्रभावांकन यहाँ किया जा सकता है —

> ललकि रह्यो हिय दरस-परस को मन है व्यस्त-अव्यस्त,
> अपनेहिं तें मैं चिन्तातुर से निज हैं संत्रस्त।[3]

उर्दू-फारसी कविता का प्रभाव भी आ गया है—

> यद्यपि रमे हो मम लोहित के कण-कण में तुम, प्राण
> फिर भी व्याकुल हूँ करने को मैं तव साक्षात्कार,
> कहाँ हो तुम मेरे सरकार![4]

'अमावसी' में भी समर्पितसी सम्बोधन प्राप्त होते हैं।

'नवीन' जी के वियोग-चित्रण में आशा-निराशा तथा आलोक-अन्धकार का द्वन्द्व दृष्टिगोचर होता है। कवि विरहाकुल होता है। उसका हृदय बारम्बार अकुलाता है और वह अपने जीवन का विश्लेषण एवं सिंहावलोकन करता है। इन समस्त क्रिया प्रतिक्रियाओं में अन्ततः आशा उत्सुकता जीवन-कर्म तथा समन्वय की भूमिका ही चरितार्थ होती है। कवि दर्द को अपना अंग बना लेता है और उसका आजीवन पोषण करता है। इस प्रणयानुभूति में

---

१ 'साहित्य तरंग', गीतकाव्य और बालकृष्ण शर्मा 'नवीन', बालकृष्ण के गीत, पृष्ठ ११५, ११६।

२ 'रश्मिरेखा' मेरे परिपन्थी, छन्द, ९, पृष्ठ ११५।

३ वही बिना या हिय की बरनि न जात, छन्द ४, पृष्ठ १०७।

४ वही आज है होली का त्यौहार, छन्द ४-५, पृष्ठ २१।

ही, कवि के काव्य के अन्य क्षेत्रों में भी प्रविष्ट होकर अपने आवरणों तथा प्रभावों में परिवर्तन उपस्थित किया है।

कवि ने प्रेम तथा वियोग-जन्य वेदना को भी अपने साहसी व्यक्तित्व तथा पौरुष के अनुसार ही ग्रहण किया है और उसे वैसा ही ढाल दिया है। उनके निराश-प्रेम[1] से भी उदात्त-तत्व ही स्पष्टतः दृष्टिगोचर होते हैं।

'नवीन' जी का प्रेम-काव्य अपनी निष्कपट अभिव्यक्ति तथा अनुभूतियों की ईमानदारी में अपनी सानी नहीं रखता। वे जीवन के गायक थे और जीवन से ही उन्होंने अपनी काव्य-प्रेरणा, सामग्री तथा प्रगति की निधियाँ प्राप्त की हैं। उनका साहित्य-स्रोत कभी भी अपर या इतर माध्यम से सम्बन्धित या पोषित नहीं हुआ। प्रेम भी उनको जीवन की उपज था और इसे कवि ने अपने काव्य में लहलहाती फसल के रूप में परिणत कर दिया। उनकी प्रेमाभिव्यक्ति में किसी भी प्रकार का दुराव छिपाव या संकोच नहीं है।[2] इन सब के होते हुये भी उन्होंने सांस्कृतिक शिष्टता का काफी दूर तक पालन भी किया है। उनके काव्य का आधार ही हमारी सांस्कृतिक परिपाटी, धरोहर तथा पीठिका रही है। उनके प्रेम तथा वियोग-वर्णन मूल के मूल उत्स को भी हम विद्यापति तथा सूर[3] और कबीर व जायसी के इतिहास में ढूंढ सकते हैं। हम कह सकते हैं कि 'नवीन' ने अपने साधना-शून्य जीवन से भी वेदना के अमर गीत की स्वर-माधुरी भरने का[4] अविस्मरणीय कार्य किया है।

कवि ने अपने प्रेम अथवा विरह को स्थूल से सूक्ष्म की ओर उन्मुख करके लौकिक से अलौकिक की ओर इंगित करके अपने काव्य में स्वाभीभाव एवं विस्मयकारक तत्वों का समावेश कर दिया है। कवि की आत्मा की हूक[5] उसके प्रेम-काव्य में भी यत्र-तत्र अवलोकित होती है और अनजानेपन से उसे अपने ही रंग में सराबोर कर देती है।

---

१ "यदि हम निराश प्रेम का चित्रण करें तो पढ़ने वालों को यह अनुभव होना चाहिए कि यह सचा-हृदय का कलेजा है जो तड़प रहा है। यह क्या कि गोया तड़पन है ही नहीं?"—'कुङ्कुम', पृष्ठ, १८।

२ "हमारे वर्तमान बुद्धि-प्रधान सम्पन्न कवियों में यह रोग आ गया है कि वे कल्पनाओं और रंगमेकियों के घटाटोप में असली बात छिपा जाते हैं।'—'कुङ्कुम', पृष्ठ १८।

३ "साधारण, किन्तु अत्यन्त मार्मिक वियोग या संयोग का भाव विद्यापति की या सूर की सरलता के साथ भी तो चित्रित किया जा सकता है?'—'कुङ्कुम', पृष्ठ १८।

४ "इस विरह-मीमांसा को इस कलम-तराश को आप यदि चाहें तो दो कौड़ी का खामख्याल कह कर टाल दें; या, आप चाहें तो इसे साधना-शून्य छायावाद कह-कह इसका मजाक उड़ा लें, पर, इतना तो स्मरण रखिये कि आपके हिन्दी साहित्य-क्षेत्र में कुछ लोग ऐसे बसर हैं जो अपने साधना-शून्य जीवन में भी वेदना के अमर-गीत की स्वर-माधुरी को भरने का प्रयत्न अवश्य करते हैं।—'कुङ्कुम', पृष्ठ १७।

५ "हमारे काव्य में करुणा की प्रधानता का दूसरा कारण है मानव स्वभाव की एक अनुभूति। इसके सम्बन्ध में एक बार मैंने लिखा था कि जिस समय अजमुनि ने कहा था 'एकोरस करुणएव' उस समय वह रो ही रहा हो और विषाद की धुन में उसने यह सिद्धान्त

'नवीन' का प्रेम दर्शन निराशा या असफलता के झरोखे से न झाँककर, आशा साहस, शक्ति एवं आस्था के स्वरों के माध्यम से अपनी छवि बिखेरता है। वे प्रेम से श्रेय की ओर उन्मुख होते हैं। उत्तरतर भावनाओं के परिणामस्वरूप वे सांसारिक एवं व्यावहारिक दुनियादारी को तिलांजलि देते दृष्टिगोचर होते हैं।

प्रेम-काव्य पर ही कवि का काव्य प्रासाद आवृत है। उसमें काव्य प्रकर्ष भी अपने महत्तम शिखरों को स्पर्श करता है। प्रीति-कथा का सर्वाधिक सुन्दर प्रस्फुटन और मार्दव, इसी क्षेत्र में हो, विलास कर रहा है। कवि मुख्यतः एवं प्रधानतः प्रीतिकार हो या जिसका प्रभाव प्रमुख यही प्रेम काव्य है। इस काव्य में स्वच्छन्दतावादी प्रवृत्तियों ने भी अपना स्वर्णकोष बिखेरा है और छायावाद का केतन भी यत्र-तत्र फहराता दृष्टिगोचर होता है।

नवीन जी ने अपने प्रेम-काव्य के माध्यम से हिन्दी में मधुभावी वृत्तियों तथा उमंगों को पुरस्सर किया। यह प्रवृत्ति उनके फक्कड़ तथा आध्यात्मिक रूप की मिलन कहानी कहती है। विद्रोही तथा प्रणयी रूप ने भी आकर यहाँ अपना सहयोग प्रदान किया है। हिन्दी में इस धारा के पुरस्कर्त्ता होने के नाते उनका महत्व कम नहीं है।

श्री क्षान्तिचन्द्र सोनरेक्सा ने कवि के प्रेम काव्य का मूल्यांकन करते हुये लिखा है कि, " 'नवीन' जी के अधिकांश गीतों का विषय प्रेम रहे हैं और निपट मांसयोग प्रेम भी उनका होगा पर किसी विम्ब अध्ययन योग से कम नहीं होता। ऐसा प्रेम व्यक्ति से लगाव रखते हुए भी निर्व्यक्ति हो जाता है और इस निर्वैयक्तीकरण की प्रक्रिया में प्रेम अवश्य ही 'सर्वभूतहित-रति' और स्वार्थ-समर्पण की भावना जागृत करता है। किन्तु 'नवीन' जी की प्रेम-भावना सर्वत्र विरही की भाँति सदा उदास रही है। हिन्दी के अन्य किसी कवि में ऐसी उदास मति मैंने नहीं देखी है। श्री भगवतीचरण वर्मा के 'प्रेम-संगीत' में इसका आभास अवश्य मिलता है पर वह रेगिस्तानी नहीं बनकर रह गया।"[1]

---

प्रतिपादित कर दिया हो तो बात नहीं। मधुमूर्ति के क्रम के पीछे निश्चित जीवन का एक तत्व, एक रहस्य छिपा है। हमारे, आपके, सबके अनुभवों ने हमें यह स्पष्ट रूप से बता दिया है कि जीवन में एक असमाप्त असन्तोष, एक अचिर चाह, एक अमिट प्यास, एक पिपासामयी स्फूर्ति, एक अतृप्ति बनी ही रहती है। सुख और आनन्द के बीच एक हूक सी उठ जाती है मानो सामुख्य संयोग के क्षणों में भी वियोग की बाँसुरी की एक हूक सुनाई दे जाती है। रवि ठाकुर कहते हैं—'Oh the Keen call of thy flute आह! तेरी स्वनित मुरलिका का यह आतुर आह्वान किस देश से, जिसके श्वासोच्छ्वास से स्पन्दित यह आतुर आह्वान हमारी प्राणवंशी के रन्ध्रों से प्रवाहित हो उठता है? कहाँ है वह? साजन कौन देश में आए?" कुंकुम, पृष्ठ १५।

(ख) "यह तो देशों का मालव-मालधारी वायु तो सतत प्रवाही है, यह न जाने किस अश्रान्त-भाव की, किस गति की, टोह में आज युग-युग से मार्ग-अन्वेषण करता आ रहा है और अभी तक उसका हृदय खाली है, उसकी आँखें विस्फारित, रिक्त और प्यासी हैं। इस वेदना के बीज को यदि आज का कवि-समाज व्यक्त करता है तो हम कृतज्ञतापूर्वक उसे स्वीकार क्यों न करें?"—'कुंकुम', पृष्ठ १२।

१ 'वीणा', अगस्त-सितम्बर, १९३०, पृष्ठ ५२४।

वास्तव में कवि का जीवन समर्पण का जीवन रहा है। जहाँ महादेवी जी ने अपने को दुख की बदली कहा है—

मैं नीर भरी दुख की बदली।
स्पन्दन में चिर निस्पंद बसा, क्रन्दन में आहत विश्व हँसा,
नयनों में दीपक से जलते, पलकों में निर्झरिणी मचली।
मेरा पग-पग संगीत भरा, श्वासों से स्वप्न पराग झरा
नभ के नव रंग बुनते दुकूल, छाया में मलय बयार पली।[1]

वहाँ 'नवीन' जी कहते हैं—

प्रिय, मैं लाज भरी भारी सी
ललक उठी मैं श्रीचरणों में, लिए तन-मन-वारी-सी
साजन लाज भरी भारी-सी।[2]

यही समर्पण की वृत्ति जहाँ उन्हें राष्ट्र का सांस्कृतिक गायक बनाती है, परमसत्ता की अनुरक्ति का साधक बनाती है, वहीं अपनी प्रेयसी की प्रणयानुभूति तथा वियोग-विदग्धता का मर्मी उद्घाटक भी। डॉ० लक्ष्मीसागर वार्ष्णेय ने ठीक ही लिखा है कि "उनकी शृंगार परक रचनाओं में एक सच्चे रोमांटिक कवि के दर्शन होते हैं।"[3]

## दार्शनिक-काव्य

पृष्ठभूमि— नवीन जी के काव्य की परिणति उनकी आध्यात्मिक रचनाओं में हुई है। अपने जीवन के प्रायः अन्तिम १५ वर्षों में कवि का मन पारलौकिक तत्वों की ओर उन्मुख हुआ और उसने गम्भीर आस्था तथा रहस्य भावना से प्रेरित मधुर-गान गाये।[4] इस प्रकार उनकी परवर्ती रचनाओं में, रहस्यवादी तथा आध्यात्मिक तत्त्वों की बहुलता दृष्टिगोचर होती है।

इसके मूल में कतिपय कारणों का अनुशीलन किया जा सकता है। कवि के जीवन के विकास के साथ ही साथ उसकी कविताओं का प्रेम स्वर अपने अस्तित्व को दार्शनिक काव्य में विलय करता लक्षित होने लगा। इसके अतिरिक्त, कवि के बाल्य-संस्कारों ने भी अपने तन्तुओं को परिपक्व बनाया। ये संस्कार ही आगे चलकर अपनी छवि बिखेरने लगे। कवि के पिता के वल्लभसम्प्रदायानुयायी होने के कारण उन्होंने अपने जीवन को भगवद्-आराधना में ही निमग्न कर दिया। साथ ही कवि-माताजी अत्यन्त सात्विक एवं आस्तिक नारी थीं। उनके कण-कण में हरि भक्ति तथा आस्था के तत्व भरे पड़े थे। इस प्रकार, दोनों से कवि को

१ 'यामा', पृष्ठ २२०।

२. 'क्वासि' प्रिय मैं लाज भरी भारी-सी, पृष्ठ ६।

३ डॉ० लक्ष्मीसागर वार्ष्णेय—'हिन्दी साहित्य का इतिहास' आधुनिक काल, पृष्ठ १०८।

४ डॉ रामप्रसाद द्विवेदी—दैनिक 'नवराष्ट्र', २४ जुलाई, १९६०, पृष्ठ ५, कालम १-४।

आध्यात्मिकता की पैतृक-सम्पत्ति प्राप्त हुई जो कि कवि के अन्तःकरण में सतत क्रियाशील तथा उन्मादिनी शक्ति सम्पन्ना बनी रही। इन्हीं वैष्णवी संस्कारों ने कवि को भक्ति तथा दर्शन के क्षेत्र में प्रतिष्ठित कर दिया। डॉ० भटनागर ने लिखा है कि " 'भारतीय आत्मा' (माखनलाल चतुर्वेदी) और नवीन के काव्य में यह वैष्णव सम्पर्क छायावादी कवियों की अपेक्षा कहीं अधिक सुस्पष्ट है, क्योंकि वे जन-जीवन से संपृक्त रहे हैं और उन्होंने पूर्व-परम्परा से अपना नाता एकदम नहीं तोड़ा है।"[1]

'नवीन' का दार्शनिक-काव्य उनके जीवन तथा अध्ययन की उपज है। उनकी आजन्म धरोहर ने, स्वाध्याय तथा चिन्तन ने मिलकर, उसे आध्यात्मिकता के रंग में सराबोर कर दिया। डॉ० विश्वनाथ गौड़ के मतानुसार 'नवीन' जी की इस आध्यात्मिक प्रवृत्ति का कारण उनका दार्शनिक अध्ययन है।[2]

'नवीन' जी के दार्शनिक काव्य में नाना प्रकार के तत्त्वों का संचयन है और इन सब पर उनका भावुक कवि आच्छादित है। मनुष्य विचारशील प्राणी है। कवि 'नवीन' ने कहा है कि "मानव स्वभाव में एक प्रवृत्ति का सम्मिश्रण है और इस कारण हम सदा क्वास्मि? क्वास्मि? की चीत्कार किया करते हैं।"[3]

इस प्रकार कवि ने 'क्वास्मि?' के साथ ही 'कस्त्वं? कोऽहं?' के प्रश्न भी पूछे हैं। इन प्रश्नों के उद्भव तथा निदान ने ही उनके हृदय से रहस्यवादी प्रवृत्तियों को जन्म देने की प्रेरणा प्रदान की है। इस प्रेरणा की पीठिका में अनेक अवयव कार्यशील हैं।

दर्शन-सूत्र और उसका विश्लेषण भारतीय चिन्ता-धारा—कवि के रहस्यवाद पर अनेकों तत्त्वों का गहन प्रभाव आंका जा सकता है। वेद उपनिषद्, श्रीमद्भगवद्गीता आदि ने उनके रहस्यवाद के स्वरूप गढ़ने में महत्त्वपूर्ण योगदान दिया है। कवि उपनिषद् तथा गीता के भक्तों में से था। सबसे मुख्य बात यह है कि कवि ने भारतीय भूमि से ही पोषतत्त्व ग्रहण कर, अपने दार्शनिक-काव्य के पौधे को पोषित किया था। उसने अपने आपको भारत की समृद्ध तथा पुरातन परम्परा की शृंखला से ही आबद्ध किया। इसके लिए वह यत्र-तत्र भटका नहीं और न उसने पाश्चात्य तत्त्वों को प्रधानता प्रदान की। परन्तु कम से उसके काव्य पर पाश्चात्य-दर्शन के छींटें देखे जा सकते हैं। इस प्रकार कवि का दर्शन अपनी संस्कृति तथा साधना का ही सुवासित पुष्प है।

उपनिषदों ने कवि के दर्शन की आत्मा का निर्माण किया है। कवि अपने उत्स का विश्लेषण करते हुए लिखता है कि 'यदि हम इस पर विचार करें तो ऐसा प्रतीत होगा कि इस देश को पारमैक्य प्रदान करनेवाली यह प्रश्नोत्तरणा है जिससे प्रेरित होकर नासदीय सूक्त के ऋषि की वाणी मुखर हो उठी थी—कुत आयाता इयम् विसृष्टि—? यह शाश्वत टोह-भाव, यह पुकार, यह टेर—क्वास्मि—की यह टेर मेरी—यह छटपटा यह लगन, यह उन्मन-आकांक्षा—

---

1. डॉ० रामरतन भटनागर—'मध्यप्रदेश सन्देश', आधुनिक हिन्दी कविता पर वैष्णव-प्रभाव, ४ अगस्त, १९६२, पृष्ठ ५।
2. डॉ० विश्वनाथ गौड़—'आधुनिक हिन्दी काव्य में रहस्यवाद', पृष्ठ २२१।
3. 'कुंकुम', कुछ बातें, पृष्ठ ११।

रहे हैं जो भारत की भाषा को अनुसन्धान-रत किये हुए हैं। इसी प्रेरणा से ही हमारे देश के वाङ्मय को शृंगार मिला है। आत्म-दर्शन तत्वदर्शन बन्धन-मोक्ष—यही इस देश की विशेषता है।"[1]

'नवीन' का दार्शनिक व्यक्तित्व कठोपनिषद्कार के नचिकेता के समान, जिज्ञासाकुल तथा आत्मा के अस्तित्व की गुत्थी सुलझाने के लिए प्रयत्नशील है। 'नवीन' ने 'क्वासि' की भूमिका में, इस प्रसंग का विशद विवेचन किया है। प्रकारान्तर से, इसे हम उनके दार्शनिक-काव्य की पृष्ठभूमि समझने के लिए और उसके संयोजक-तत्वों की प्रतीति के हेतु, प्रामाणिक तथा उपयुक्त स्रोत के रूप में ग्रहण कर सकते हैं।

कठोपनिषद्कार का नचिकेता इसी आत्मोपलब्धि आत्मा के अस्तित्व की गुत्थी, सुलझाना चाहता है। वह अपने गुरु यम से पूछता है—

येयं प्रेते विचिकित्सा मनुष्ये
अस्तीत्येके नायमस्तीति चैके
एतद् विद्यामनुशिष्टस्त्वयाहं
वराणामेष वरस्तृतीयः ।[2]

यमराज उसे बहलाना तथा फुसलाना चाहते हैं—

अन्यं वरं नचिकेतो वृणीष्व,
मामोपरोत्सीरति मा सृजैनम् ।[3]

यमराज नवयुवक नचिकेता को मनमोहक वरदान देने की बात कहते हैं—

ये ये कामा दुर्लभा मर्त्यलोके,
सर्वान् कामांश्छन्दतः प्रार्थयस्व,
इमा रामाः सरथाः सतूर्याः
नहीदृशा लम्भनीया मनुष्यैः ।
आभिर्मत्प्रत्ताभिः परिचारयस्व
नचिकेतो मरणं मानुप्राक्षीः ।[4]

परन्तु नचिकेता दृढ़ है। मनुष्य वित्त से तृप्त नहीं होता—

न वित्तेन तर्पणीयो मनुष्यो
नान्यं तस्मान्नचिकेता वृणीते ।[5]

'नवीन' ने इस प्रसंग की चर्चा कर अन्त में उसका निष्कर्ष भी प्रस्तुत किया है। इस निष्कर्ष में ही उनके दार्शनिक-काव्य की मूल-भित्ति का अवगुण्ठन खुलता हुआ दिखाई पड़ता है। वे स्वयं प्रश्न करते हैं—इस मध्य, अज्ञात हृदय-मन्थनकारी सम्भाषण का क्या अर्थ

---

१ 'क्वासि', 'क्वासि' की यह टेर मेरी, पृष्ठ ११।
२ वही, पृष्ठ २१।
३ वही, पृष्ठ २२।
४ वही।
५ वही।

है ? इसका उत्तर है —मर्म केवल यह है कि अन्तर-पट के पार झाँकने की प्रेरणा अवगुण्ठन को खोलने की प्रस्तावना भारतीय आत्म-अनुसन्धान के क्रम में सहस्राब्दियों से हमारे देश के जीवन में मचलती, खेलती, दौड़ती ठहरती, सिहँसती रोती और रुलाती रही है ।[1]

इसी प्रकार 'नवीन' जी ने अन्यत्र भी लिखा है कि 'यम के शब्दों में ही अनित्य द्रव्य ही नित्य की प्राप्ति करा देते हैं । यम ने तो गर्व के साथ नचिकेता से कहा—अनित्यै द्रव्यैः प्राप्तवानस्मि नित्यम्—मैंने अनित्य द्रव्यों से ही नित्य को प्राप्त किया है ? इसमें आश्चर्य ही क्या ? यदि समुचित रखने से ये अनित्य इन्द्रियाँ मानवता को गाम्भीर्य और कुशलत्व प्रदान कर सकती हैं तो मेरे गीत जो आलोचक की दृष्टि में मृत्तिका की मूरतों के लिये गाये गये गीत हैं, क्यों न करुणा, प्रेम, सर्वभूत हित रति और स्वार्थ समर्पण की भावना जागृत कर सकें ।[2] कवि का विश्वास ही तो उपनिषद् के ऋषि के इस कथन में समाहित है—

नायमात्मा प्रवचनेन लभ्य
न मेधया न बहुनाश्रुतेन,
यमेवैष वृणुते, तेन लभ्य ।[3]

'नवीन' जी उपनिषद्-धर्म[4] एवं कठोपनिषद्[5] से अत्यधिक प्रभावित थे । उनकी आस्था का सूत्र, इस पंक्ति में है—

ईशावास्यमिदं सर्वं यत्किञ्च जगत्यां जगत् ।[6]

ईशावास्योपनिषद्[7] से भी कवि विशेष प्रभावित हुआ । ईशावास्योपनिषद् का ऋषि कवि की वाणी में कहता है—

तुम से ऋषि बोला 'सावधान
तुम ऊर्ध्व पन्थ के पथिक, अरे,
तव सहज स्वभाव न अधोगमन,
तुम कार्पण्यता से सदा परे' ।[8]

उपनिषदों ने 'नवीन' जी के काव्य को प्रभूत सामग्री प्रदान की । उनका प्रिय तथा अनन्य प्रसंग, यम-नचिकेता संवाद, उनके एक मृत्यु-गीत का विषय बना है—

नचिकेता बोला गुरु यम से 'आर्य इष्ट है सच्ची,
मैं मुमुक्षु हूँ आत्म तत्त्व का, मुझे न दो बौनापी',

---

१ क्वासि', पृष्ठ २१ ।
२ 'रश्मिरेखा' 'पराग' कामानमुपल्भ्य वाला', पृष्ठ १ ।
३ 'क्वासि', पृष्ठ ११ ।
४ 'विनोबा-स्तवन', पृष्ठ ११ ।
५. 'रश्मिरेखा', पृष्ठ २ ।
६ 'विनोबा-स्तवन', पृष्ठ ११ ।
७ वही, ईशावास्योपनिषद् बोला, पृष्ठ २१ ।
८ वही, पृष्ठ १४ ।

मस्तक यम बोले : 'नचिकेतो, मरणं मानुप्राक्षी'
किन्तु फँसा मन वह माया में जिसे मरण सुन भाई ?
भाई आज बजी शहनाई ![1]

कवि के प्रिय दार्शनिक-पात्र नचिकेता की सुयश पताका इस मरण-गीत में भी फहरा रही है—

आओ नीलकण्ठ जीवन में, कर विषपान अमर बन जायँ,
आओ शक्ति छिन्न मस्ता वह, जिसको निज शोणित कण भाये
आओ वे बलिदानी जिनने नित प्राणार्पण मायन पाये,
शिबि, दधीचि, नचिकेता आगे जिनकी सुयश पताका फहरी
क्या तुम आज रहे हो प्रहरी ![2]

इस प्रकार, कवि के मरण-गीतों का मूल-उत्स कठोपनिषद् के यम-नचिकेता संवाद में ढूँढ़ा जा सकता है ।

नवीन जी ने व्याप्ति की टेर, ज्ञानेच्छा की हूक तथा रहस्योद्घाटन की वृत्ति को उपनिषद् काल में ही नहीं प्रत्युत् आदिकाव्य-काल महाकाव्य-काल पुराण-काल सन्त-काल तथा वर्तमान-काल—सब कालों के वाङ्मय में पाई है ।[3] उनके मतानुसार, राजदरबार में मनोरंजन के लिये लिखे गये साहित्य में भी यह हूक बराबर उठ-उठ आती रही है । राम के 'देहिनो दिवसागता' और कालिदास के 'यथा लोके भवति मुनिनामप्यन्यथावृत्ति चेतः' में वही हूक है, वही पर पीर की सुधनामे की आतुरतामयी असन्तुष्टि है ।[4] कवि का यह सुदृढ़ मत है कि भारत की स्वर्ज्योतिर्मय आपरूप-आत्मा ने युगों के प्रवाह में डूब उतर कर भी अपने स्वधर्म को स्वभाव को, स्व-लक्ष्य को तिरोहित नहीं होने दिया ।[5]

श्रीमद्भगवद् गीता ने भी कवि की आध्यात्मिक वृत्ति के स्वरूप-निर्माण में पर्याप्त सामग्री प्रदान की है । कवि की ज्ञानेच्छा को इस महती कृति ने प्रभावित किया है । 'नवीन' जी के मतानुसार, ज्ञान की व्याख्या है—ज्ञान है उस चिरन्तन छिपे हुये तत्व को हृदयंगम एवं आत्मसात् कर लेना ।[6] गीता के आधार पर ही उन्होंने अमानित्व अदम्भित्व अहिंसा, क्षान्ति आर्जव आचार्योपासन, शौच स्थैर्य आत्म-विनिग्रह इन्द्रियार्थों के प्रति वैराग्य अनहंकार, जन्म-मृत्यु जरा-व्याधि-दुःख-दोषानुदर्शन आसक्ति पुत्र-दार गृह आदि में अनभिष्वंग नित्य समचित्तत्व चाहे इष्ट चाहे अनिष्ट कुछ भी आ पड़े अनन्य योग-पूर्वक भगवान के प्रति अव्यभिचारी भक्ति विविक्त देश सेवित्व जन-कोलाहल के प्रति अरति, अध्यात्म ज्ञान की नित्यता तत्वज्ञान अर्थ दर्शन—ये बीस लक्षण ज्ञान के बताये हैं[7]—

---

१ मृत्यु-धाम या 'भुवन ग्राम' 'भाई आज बजी शहनाई', सात वीं कविता, पृष्ठ ७ ।
२. वहीं, सात वीं कविता, पृष्ठ ५ ।
३ 'व्याप्ति', पृष्ठ २१ ।
४ वही पृष्ठ २१ ।
५. वही ।
६ 'विनोबा-स्तवन', पृष्ठ ८ ।
७ वही ।

अमानित्वमदम्भित्वमहिंसा क्षान्तिरार्जवम् ।
आचार्योपासनं शौचं स्थैर्यमात्मविनिग्रहः ॥
इन्द्रियार्थेषु वैराग्यमनहंकार एव च ।
जन्ममृत्युजराव्याधिदुःखदोषानुदर्शनम् ॥
असक्तिरनभिष्वङ्गः पुत्रदारगृहादिषु ।
नित्यं च समचित्तत्वमिष्टानिष्टोपपत्तिषु ॥
मयि चानन्ययोगेन भक्तिरव्यभिचारिणी ।
विविक्तदेशसेवित्वमरतिर्जनसंसदि ॥
अध्यात्मज्ञाननित्यत्वं तत्त्वज्ञानार्थदर्शनम् ।
एतज्ज्ञानमिति प्रोक्तमज्ञानं यदतोऽन्यथा ॥[1]

'नवीन' जी का रहस्यवाद विद्यापति सन्तवाणी[2] गोरखवाणी[3] कबीर दादू सिद्धों तान्त्रिकों जायसी निर्गुणियों सूर, तुलसी मीरा, अष्टछाप के कवि आदि वैष्णव कवियों द्वारा भी प्रभावित हुआ है। डॉ० बच्चन' ने उन पर, विद्यापति का प्रभाव निरूपित करते हुए, लिखा है कि "ऐसा नहीं कि 'नवीन छायावाद रहस्यवाद अथवा अध्यात्मवाद से अप्रभावित रहे हैं। पर 'नवीन' का अध्यात्मवाद उसकी पार्थिवता का ही संशोधित परिष्कृत विस्तृत, अभिभूत रूप है। पार्थिव प्रियतम का देवता बना देते हैं देवता का पार्थिव प्रियतम के समान साक्षात्कार करते हैं। 'नवीन का रहस्यवाद उस परम्परा से आया है जिसके आदि कवि विद्यापति कहे जा सकते हैं—आराध्य को पति रूप में देखना।[4]

सन्त सिद्ध आदि की भाँति 'नवीन' जी भी ब्रह्माण्ड के अणु-अणु में अनन्त शक्ति की ज्योति देखते हैं—

क्या समाई है तुम्हों में,
सजन ! झिलमिल दीपमाला।
इस महत् ब्रह्माण्ड भर में,
खूब कैसा है उजाला।
परम अणु-अणु में रमे हो,
दीप्ति की सुषमा जगाते।[5]

डॉ० 'सुमन' ने लिखा है कि "इस घट-घट अलख जगाने वाले रमते राम जोगी की वाणी का सीधा सम्बन्ध सन्तों की उस प्राणवन्त साधना से था जिसमें कथनी-करनी में कोई अन्तर नहीं होता अनुभव-सीधा पन्थ'।[6]

१ श्रीमद्भगवद्गीता', अध्याय १३, ७-११।
२ 'विनोबा-स्तवन', पृष्ठ ६।
३ वही पृष्ठ ६।
४ डॉ० हरिवंशराय 'बच्चन'—'नए पुराने झरोखे', कविवर नवीन जी, पृष्ठ १७।
५. 'क्वासि', अपराजिता तव दीपमाला, पृष्ठ ४१।
६ डॉ० शिवमंगलसिंह 'सुमन'—साप्ताहिक 'हिन्दुस्तान', १० मई, १९६१, पृष्ठ ९।

कबीर का 'नवीन' पर गहन प्रभाव पड़ा। कवि का रहस्यवाद, इस सन्त कवि के स्मरण से अछूता नहीं हो सकता। महादेवी वर्मा के मतानुसार कबीर के रहस्य भरे पद हमारे हृदय को स्पर्श कर सीधे बुद्धि से टकराते हैं।[1] आचार्य हजारीप्रसाद द्विवेदी ने लिखा है कि "कबीर मस्तमौला थे। जो कुछ कहते थे, साफ कहते थे। जब मौज में आकर रूपक और अन्योक्तियों पर उतर आते थे तब जो कुछ कहते थे वह सनातन कवित्व का शृंगार होता था। उनकी कविता से कभी सनातन सत्य वंचित नहीं हुआ। वे जो कुछ कहते थे, अनुभव के आधार पर कहते थे। इसीलिए उनकी रूपक सुलझे हुए और उक्तियाँ बेधने वाली होती थीं। उनके राम जब उनके प्रिय होते हैं तो भी उनकी असीम सत्ता भुला नहीं दी जाती। नौ खुले दरवाजों के घर में बन्द दुलहिन के वियोग की तड़प एक रहस्यमय प्रेम-लीला की ओर संकेत करती है जहाँ सीमा, असीम से मिलने को व्याकुल है और असीम सीमा को पाने के लिए चंचल। इसलिए इस सारे विश्व का प्रकाश है। अगर यह लीला न होती तो संसार में कोई वस्तु ही न होती। हम अपने मुख-यन्त्र आदि के बन्धन में असीम स्वर सन्धान को बाँधने की चेष्टा करके एक तरह का आनन्द पाते हैं और इस बन्ध से ही असीम-स्वर-सन्धान अनाहत नाद का आभास पाते हैं। वैसे ही सीमा के अन्यान्य उपकरणों से हम असीमता का अन्दाज लगाते हैं और प्रिय भी अपने इन्हीं सीमामय विकारों से हमारे आनन्द का अनुभव करता है। कबीर के रूपकों में सदा इस महासत्य की ओर संकेत होता रहता है।"[2] 'नवीन' जी की भी यही स्थिति है।

कबीर कहते हैं—'साईं मेरे साजि दई एक डोली।' 'नवीन' जी भी इसी स्वर को इस भाँति प्रस्तुत करते हैं—

डोला लिये चलो तुम झटपट, दौड़ो झटपट धाम रे,
सजन भवन पहुँचा दो हमको, मन का हाल-बिहाल रे।[3]

कबीर कहते हैं—'कहै कबीर हम व्याहि चले हैं पुरुष एक अविनाशी।'

'नवीन' कहते हैं—

साजन के नव नेह-नलिन में है अद्वैत विहार, रे,
हृदय हृदय से, प्राण-प्राण से, आज मिले भरपूर रे,
पिय-मय तिय, तिय-मय पिय हों जब, तब हों संभ्रम दूर रे।[4]

'नवीन' की नायिका डोले वालों को प्रेरित करती है। वह शाम से पूर्व ही प्रियतम के गृह पहुँच जाना चाहती है। जायसी की पद्मावती तथा उसकी सखियों को भी भय रहता है कि—

सात समद वोलिन्ह फिर लेहीं, सासुर ससुरन मिलैर देही।

---

१ श्रीमती महादेवी वर्मा—'यामा', भूमिका पृष्ठ ७।

२ आचार्य हजारीप्रसाद द्विवेदी—'हिन्दी साहित्य की भूमिका', भक्तिकाल के प्रमुख कवियों का व्यक्तित्व, पृष्ठ ६७।

३ 'क्वासि' पृष्ठ ४०।

४ वही पृष्ठ ४८।

'नवीन' जी की नायिका को भी भय है कि—

हम कह आई हैं इन्दर से रात मचेगा मेह रे,
घन गरजेंगे रस बरसेगा, होगी सृष्टि निहाल रे।[1]

'नवीन' के दोहे वालों की तुलना, 'तुलसी' के पदों से भी की जा सकती है जिनके विषय में महाकवि ने 'विनय-पत्रिका' में लिखा है—

बिरत बयार भार भरमाते बरहिं न पाई बटोरा रे,
मध्य-विलम्ब अंधेरा दलदल पाइय दुख झकझोरा रे।
कांट, कुराय लपेटन, लोटन ठाँवहि ठाँई बझाऊ रे।
जस-जस चलिय दूरि तस-तस निज बास न भेंट लगाऊ रे।[2]

मीरा ने भी कहा है—

पिय के संग पलंगा पौढ़ूँगी,
मीरा हरि रंग राचूँगी।

'नवीन' की नायिका भी कहती है—

उनके बिन बरसाती रातें कैसे कटें अकूत रे,
पिय की बाँह उसीस न हो तो मिटे न मन की हूक रे।[3]

कबीर लिखते हैं—

घूँघट के पट खोल री
तोहे पिया मिलेंगे।

'नवीन' भी अपनी आत्मा को उत्प्रेरित करते हैं—

अब उतार फेंक अस्तर पाली,
तू आज मर मैं होगी पियमय।
अब कैसा दुराव साजन से,
पूर्ण हुआ तेरा क्रय-विक्रय।[4]

कबीर का 'अनहद' 'नवीन' की कविता में नूतन रूप प्राप्त करता है—

श्रवणों में, नयनों में, प्राण-स्पंदन में, मन में,
अंकित है अमर छाप रोम-रोम कण-कण में,
गूँजा अनहद निनाद तब कण-कण-मन-मन में,
व्योम-गान-तान उठी, मेरे प्रिय, तब स्वन में।[5]

---

१. 'क्वासि' पृष्ठ ४०।
२. गोस्वामी तुलसीदास—विनयपत्रिका।
३. 'क्वासि', पृष्ठ ४०।
४. वही, विदेह, पृष्ठ ८।
५. वही नैशयाम करुण-गान, पृष्ठ १७।

कबीर तथा अन्य सन्त कवियों के समान 'नवीन' भी कहते हैं —

देव, मैं अष्टयामयुत प्रतिपल में बहुतक वेग,
नाम-माला जाप में रत सौर-मण्डल-चक्र वेग,
गोद में तू खींच तुमको यदि तड़पकर प्राण टेक ।[1]

विद्यापति, कबीर दादू आदि कवियों की अपने इष्ट को पति रूप में निरूपित करने के अनेक रहस्यवादी पद्य 'नवीन' के काव्य में यत्र-तत्र उपलब्ध हैं। यथा—

आज सुना है, सखी हमारे साजन लेंगे, जोग को,
हमें दान में दे जायेंगे वे विकराल वियोग, को ।[2]

विद्यापति ने भी तो कहा है —

सखि है बालम जितब विदेस।
हम कुल कामिनि कहइत अनुचित
तोहहुँ दे हुनि उपदेस ।[3]

कबीर की 'सुरति' तथा 'रंगमहल' का रूप भी यहाँ द्रष्टव्य है—

क्या बताऊँ कब सुने थे तव सुरति-आह्वान के स्वर ?
युग अनेकों हो चुके हैं जब सुना था वह निमन्त्रण ।[4]

मेरे साजन के ये कीलित लोचन-पुट अति लोल, रे,
हमारे रंगमहल में छाई है विभासित अपार रे ।[5]

'क्वासि' की 'विदेह'[6] तथा 'तुम सत्-चित्-अवतार, रे'[7] कविताओं में जहाँ कबीर तथा मीरा जैसी तन्मयता प्राप्त होती है, वहाँ 'कुंकुम की भिगोरी हवा'[8] पर सूर तथा मीरा का प्रभाव परिलक्षित किया जा सकता है।

'नवीन' जी के करुणायुक्त एवं वैष्णव संस्कारी हृदय ने अपने पूर्ववर्ती हिन्दी सगुण एवं निर्गुण कवियों के ऋण को स्वीकार किया है। वे परम्परा का ही अनुवर्तन करते हैं। उन्होंने लिखा है कि "आज यदि सामाजिक बन्धनों के कारण एक नौजवान या नवयुवती अपने स्नेह-भाव को प्राप्त नहीं कर सकते और यदि वे वियोग और विछोह के हृदयग्राही गीत गा उठते हैं, तो यह न समझिये कि यह केवल उन्हीं की वेदना है जो यों फैला पड़ा है— यह वेदना तो समूचे संस्कृत हृदयों की चीत्कार है, यह वेदना संक्रान्ति-काल के जन समूह की पिपासार्ति है और इस वेदना का सीधा सम्बन्ध वयःप्राप्ता विरहिणी राधा और माधव कृष्ण

१ 'क्वासि' पृष्ठ ११८।
२ 'रश्मिरेखा', साजन लेंगे जोग री पृष्ठ ५९।
३ श्री रामवृक्ष बेनीपुरी— विद्यापति की पदावली', पृष्ठ २४१।
४ 'क्वासि', पृष्ठ ८४।
५. वही, पृष्ठ ८१।
६ वही, पृष्ठ ८६।
७ वही पृष्ठ ८२-८३।
८. 'कुंकुम', पृष्ठ ७१-७२।

की हृदय-वेदना से है। आज के कवियों का, प्रत्यक्ष में केवल आधिभौतिक दिखाई देने वाला पुकार वास्तव में आध्यात्मिक है। आज के कविगण उसी रेखा को और आगे खींच रहे हैं जिसे सूर, कबीर, मीरा, विद्यापति, चण्डीदास, नन्ददास आदि खींच गये हैं।"[1]

'नवीन' जी के रहस्यवाद के हृदय का निर्माण भक्त कवियों के द्वारा किया गया। 'बस-बस, अब न मथो यह जीवन',[2] 'क्या न सुनोगे विनय हमारी'[3] 'प्रिय जीवन-नद अपार'[4] 'भिक्षा'[5] आदि रचनाओं में भक्ति तथा प्रार्थना का रूप परिलक्षित है।

श्री कान्तिचन्द्र सौनरेक्सा ने लिखा है कि 'नवीन जी को आत्मदर्शी और परम भक्त के रूप में कम लोग जानते हैं। उनका नितान्त फक्कड़ हँसोड़ व्यक्तित्व अपने इस अध्यात्म रूप को आँचल में घी की तरह छिपाए रखता था। अपने कवि कृतित्व से वह कदाचित् कभी सन्तुष्ट नहीं हुए। क्यों उन्होंने अपने काव्य की डींग नहीं हाँकी। काव्य के रूप में उनकी आध्यात्मिक तृष्णा अपार थी।'[6] डॉ० भटनागर ने लिखा है—"परन्तु यह नहीं कहा जा सकता है कि हिन्दी कविता की अपनी स्वतन्त्र-परम्परा आधुनिक युग में थी ही नहीं—क्योंकि वैष्णव-काव्य मूलतः और व्यापकतः हिन्दी की अपनी विशिष्ट वस्तु है और उसके कैथोलिक और प्रोटेस्टेण्ट दोनों रूप हिन्दी काव्य में सगुण और निर्गुण काव्यधारा के रूप में विकसित हुए हैं। यह स्वतन्त्र परम्परा हमें 'भारतीय आत्मा' और 'नवीन' में बड़ी स्पष्टता से मिलती है। ये दोनों वैष्णव भक्ति-भाव के रस में आकण्ठ डूबे हैं और इनके काव्य में राष्ट्रीयता प्रकृति और प्रेम सभी वैष्णव रंग में रंग गये हैं। रवीन्द्रनाथ के काव्य का कोई स्पष्ट प्रभाव इन कवियों पर नहीं है। इन्हें हिन्दी की अपनी परम्परा कहा जा सकता है। इसीलिए अधिक छायावादी कवियों से इनका स्वर अलग रहा है। भारतीय आत्मा की अपेक्षा 'नवीन' में वैष्णव-परम्परा का बोध अधिक स्पष्ट और तीव्र रहा है।[7] इसका कारण है 'नवीन' जी के समान 'एक भारतीय आत्मा' का वैष्णव वातावरण तथा संस्कार प्रबल तथा प्रचुर नहीं रहे हैं। 'नवीन' जी ने वैष्णववाद को भक्ति तथा भावुकता के रूप में ग्रहण किया है, जबकि 'एक भारतीय आत्मा' ने उसे विद्रोह के साथ प्रार्थना के रूप में ग्रहण किया।[8] श्री 'बच्चन' के मतानुसार ९ वीं सदी के प्रारम्भिक वर्षों में साहित्य काव्य राजनीति और अन्य आत्मपरक नवोत्थान वैष्णव परम्परा की जमीन पर अपने पैर इसीलिए टिका सका क्योंकि वही एक ऐसी जमीन थी, जिस पर खड़े होकर देश ने घनघोर कालिमा के दिनों में अनाहूत आशंकाओं के गर्त में गिरने से त्राण पाया था। यह जमीन २ सदी के सर्वथा नये प्रकाश में भी अपनी चिर-मोम वृत्ति को

१ 'कुंकुम', कुछ बातें, पृष्ठ १२-१३।
२ 'अपलक', पृष्ठ १४-१५।
३ वही, पृष्ठ ६२-६३।
४ 'क्वासि' पृष्ठ ६-७।
५ वही, पृष्ठ ८०-८१।
६ 'वीणा', अगस्त-सितम्बर, १९६०, पृष्ठ ९२२।
७ डॉ० रामरतन भटनागर—'मध्यप्रदेश सन्देश', ४ अगस्त १९६२ पृष्ठ ९।
८ 'माखनलाल चतुर्वेदी जीवनी', पृष्ठ १११-११४।

नवीन से नवीन रूप में हार्दो-छाप समूचे देश को दिये जा रही थी। इसी जमीन पर खड़े होकर देश की नई सामाजिकता और नई राजनीति अपने उज्ज्वल भविष्य के सुरक्षित मार्गों की योजना बनाने में सुख चैन पा सकी। तिलक, गान्धी और गोखले और एक हाथ में गीता लेकर दूसरे हाथ में पिस्तौल थामनेवाले क्रान्तिकारी भी और अंग्रेजी शिक्षित और प्रभावित नये कविगण भी इसी वैष्णववादिता को अपना कठोर कवच बनाकर जन-जीवन में लोक-मान्यता पाने में सफलता ग्रहण कर रहे थे।[1]

कवियों के अतिरिक्त 'नवीन' जी का रहस्यवाद कतिपय विशिष्ट दर्शनों से भी प्रभावित हुआ है जिसमें वेदान्त अद्वैतवाद आर्यसमाज गान्धी-दर्शन रवीन्द्र-दर्शन एवं विनोबा-दर्शन के नाम लिये जा सकते हैं।

वेदान्त में कवि की मनोवृत्ति काफी रमती थी। 'नवीन' जी के मतानुसार, बन्धन मिथ्या है, आत्मा तो शुद्ध-बुद्ध है। इसके बन्धन को मानव ही अपने प्रयासों से काट सकता है, किसी देवता पर अवलम्बित होने की आवश्यकता क्या है? कवि कहता है—

अहंतामय निर्वृति में यति चेतन-नर्तन की—
निहित परिग्रह में है भावना समर्पण की—
सर्जन के तर्जन में गर्जना विसर्जन की,—
यों एकाकार जगत् यहाँ कहाँ द्विधा-भ्रम ?[2]

डॉ० देवराज के मतानुसार उपर्युक्त पद में वेदान्त का स्वर मुखर है।[3] अद्वैत का कवि के दार्शनिक काव्य में काफी बोलबाला है। कवि ने आत्मा के परमात्मा में लय होने में ही सार्थक स्थिति मानी है। उसकी आत्मा रूपी नायिका कहती है—

व्याकुल घर में नेह भरा है, घर भी हत विकार रे
साजन के मन नेह नलिन में है अद्वैत-विहार रे।[4]

आर्यसमाज ने कवि के दार्शनिक काव्य को सांस्कृतिक एवं शुद्ध धरातल पर प्रतिष्ठित किया। इसके परिणाम स्वरूप कवि ने आर्यधर्म एवं आर्यसंस्कृति के तत्त्वों को भी अपने काव्य में समाहित किया धर्म के शुद्ध तथा पवित्र रूप को ग्रहण किया।

गान्धी-दर्शन पर भी कवि ने गम्भीरतापूर्वक मनन किया है। गान्धी के गुणों का विश्लेषण करते हुए, 'नवीन' जी ने उनको समझने की एक कुंजी प्रदान की है। वे लिखते हैं कि गान्धी ने वेदान्त के इस अद्वैत को जीवन में इतना आत्मसात् कर लिया था कि वह कबीर की प्रेम गली का प्रेमी बन गया था—'*प्रेम गली अति साँकरी ता में दुइ न समाहिं, मैं देखूँ तो पिउ नहीं पिउ देखूँ मैं नाहिं।*' इसीलिये मैंने गान्धी को अद्वैत का उपासक कहा है। पर मैंने यह भी कहा है कि वह वेदान्त के अद्वैत का विकासक भी था। इसका क्या अर्थ? क्या गान्धी ने वेदान्त के अद्वैत के विचार में कुछ ऐसा विकास किया जो पहले शंकर, रामानुज,

---

१ 'माखनलाल चतुर्वेदी जीवनी', पृष्ठ ११०-१११।
२ 'युग-चेतना', मानव तव चरण-वन्द्य ?, जनवरी १९५५, पृष्ठ १०।
३ डॉ० देवराज—'युग-चेतना', जनवरी १९५५, पृष्ठ ७०।
४ 'क्वासि', पृष्ठ ४७-४८।

वल्लभ, माध्व ज्ञानदेव आदि आचार्यों और ऋषियों के द्वारा नहीं हुआ था ? मेरा निवेदन है—हाँ, वेदान्त में ब्रह्म के परमेश के लक्षण सत्, चित् और आनन्द माने हैं। परन्तु साधना निरत गान्धी ने स्वानुभव से यह घोषणा की कि सत्, अर्थात् सत्य ही ईश्वर है। सत् अर्थात् वह जो 'है' जो कि दिक् कालभव विच्छिन्न है, जो कदापि न विनश्यति—जो सदा है, ऐसा सत् ही ईश्वर है। गान्धी सत् को ईश्वर का लक्षण मात्र नहीं मानता। वह सत्—जो है उसको ही ईश्वर मानता है। क्या इसे आप वेदान्त के ब्रह्मवाद का विकास नहीं मानते ? विचार कीजिये। आपको मानना पड़ेगा कि इस प्रकार कथित लक्षण को लक्ष्य मानकर गान्धी ने वेदान्त के ब्रह्म को अधिक व्यवहार गम्य, अधिक सामूहिक साम्य-सन्तुलन और अधिक दैनंदिन योग्य बनाया है। और गान्धी की यह सुदृढ़ सबल इतिनैश्चियात्मक अवधारणा कि सत् ही ब्रह्म है, सत् ही ईश्वर है, गान्धी के समग्र जीवन-कर्मों की प्रेरणा है। गान्धी यदि कहीं दुरूह लगें तो आप गान्धी के इस सूत्र को ध्यान में रखें और आपको गान्धी के समझने की कुंजी मिल जायगी।''[1] 'नवीन' जी के इस गान्धी-दर्शन विवेचन के सूत्रों से उनके काव्य के सम्बद्ध पक्ष का भी ताना-बाना गुँथा है।

गान्धी-दर्शन की लम्बी एवं गूढ़-विवेचना के सदृश ही कवि ने 'सिरजन की ललकारें मेरी' शीर्षक लम्बी कविता में भी महात्मा गान्धी व उनके विचार हिंसा तथा अहिंसा का क्रम आदि का सरस प्रतिपादन किया है। हिंसा तथा अहिंसा की तुलना करते हुए कवि अहिंसा के पथ से ऊर्ध्वगति को श्रेयस्कर मानता है।

कवि गान्धी-दर्शन एवं विनोबा-दर्शन से जितना प्रभावित हुआ है, उतना रवीन्द्र-दर्शन से नहीं। गुरुदेव रवीन्द्रनाथ का उस पर अत्यल्प प्रभाव ही देखा जा सकता है। 'नवीन' जी के मृत्यु-गीतों पर कवीन्द्र रवीन्द्र का आंशिक प्रभाव द्रष्टव्य है। श्री प्रभागचन्द्र शर्मा ने लिखा है कि ' 'नवीन' जी ने दर्शन के कानन में लौकिक-अलौकिकता के फूल खिलाये और अपने जीवन-काल में ही लगभग चालीस मृत्यु-गीत की रचना की। मृत्यु-गीतों गुरुदेव कवि रवि ठाकुर के बाद आस्थापूर्ण ढंग से गीता की वाणी में नवीन' जी ने ही लिखे हैं जो अभी अप्रकाशित हैं।[2] डॉ० नगेन्द्र ने भी 'नवीन' पर रवीन्द्र के सीधे प्रभाव पड़ने की बात स्वीकार नहीं की है।[3] गुरुदेव' ने जन्म दिन एवं मृत्युदिन दोनों को एक ही माना है—

> आज आसियाछे काछे
> जन्म दिन मृत्यु दिन; एकासने दोंहे बसियाछे,
> दुइ आलो मुखोमुखि मिलिछे जीवन प्रान्ते मम,
> रजनीर चन्द्र आर प्रत्युषेर शुक तारा सम—
> एक मन्त्रे दोंहे अभ्यर्थना ॥[4]

---

१ 'महात्मा गान्धी', गान्धी दर्शन पृष्ठ १ कालम १।

२. 'वीणा', सम्पादकीय अगस्त सितम्बर, १९६०, पृष्ठ ४६१।

३ 'डॉ० नगेन्द्र के श्रेष्ठ निबन्ध', भारतीय साहित्य पर रवीन्द्रनाथ का प्रभाव, पृष्ठ ८०।

४ एकोत्तर शती', जन्म दिन, पृष्ठ १५१।

उसे छोड़ चली है। उस प्रारम्भिक काल से मनुष्य यह विचार करने पर बाध्य हो गए हैं कि इस आत्मा और बाह्य जगत् के बीच किस प्रकार का सम्बन्ध है। इस प्रकार विचार और अस्तित्व के पारस्परिक सम्बन्ध के प्रश्न चेतन और प्रकृति के सम्बन्ध के प्रश्न—सम्पूर्ण दर्शन के इस महत्तम प्रश्न और इसी प्रकार सम्पूर्ण धर्म की जड़ें जमी हुई दिखाई देती हैं—आदि बर्बरता के संकुचित और अज्ञान तिमिरान्ध संकल्पों में।[1] इस सम्बन्ध में 'नवीन' जी की यह प्रतिक्रिया है कि पदार्थवादी दार्शनिकों की यह मान्यता नितान्त अनैतिहासिक, थोथी निःसार और मानव-समाज के संचित अनुभव के विपरीत है। आत्मा के विचार के आविर्भाव को स्वप्नों के उत्तेजन का परिणाम कहना बकवादिता की सीमा है। कौन-सा इतिहास देखकर यह परिणाम निकाला गया?[2]

फ्रायड के मनोविश्लेषण से भी कवि ने अपनी अनास्था प्रकट की।[3] यह सिद्धान्तवाद

---

१ 'The great basic question of all Philosophy especially of more recent philosophy is that concerning the relation of thinking and being From the very early times when men, still completely ignorant of the structure of their bodies, under the stimulus of dream apparitions, came to believe that their thinking and sensations were not activities of their bodies but of an distinct soul which inhabits the body and leaves it at death—from this time men have been driven to Settled- about the relation between this soul and the outside world

Thus the question of relation of thinking and being the relation of spirit to nature—the paramount question of the whole of philosophy—has no less than all religion, its roots in the narrow minded and ignorant nations of savagery"—Feuerbach and end of Classical German Philosophy Fredric Engels Marx Engels Selected Works Vol. II, page 334 Foreign Language Publishing House Moscow, 1051

२. 'क्वासि', भूमिका, पृष्ठ १२।

३ "कुछ काल तक इस सिद्धान्त की धूम रही कि मानव-कर्म केवल यौन-भावना से प्रेरित होते हैं। कला, कौशल साहित्य, जन-सेवा सब की प्रेरणा यौन-भावना से निःसृत समझी गई। सुकरात का विषपान, सिद्धार्थ का गृह-त्याग, ईसू क्रीस्ट का सूली पर चढ़ना—सब के पीछे योनि आकर्षण रहा—इस प्रकार की उपहासास्पद बात कहनेवाले भी हुए और कदाचित् हैं। आज मानव विचार इस कामकीय कामाचार की सीमाओं को समझ चुका है और उसके खोखलेपन को भी देख चुका है।" —'क्वासि', भूमिका पृष्ठ ८।

के भी विरुद्ध है।[1] इस सम्बन्ध में कवि ने भौतिक विज्ञान पर भी अपने विचार प्रकट किये हैं।[2]

'नवीन' जी ने, ईश्वर के प्रति यान्त्रिकवादी-बुद्धिवादी दृष्टिकोण को निरूपित कर, अपनी आस्था की भी अभिव्यंजना की है—

सिमटा है अस्तित्व तुम्हारा सकारों के अंचल में,
छुटा तुम्हारी कहाँ दिखाई देती निपटि हलचल में?

'कार्यकारण शून्यता'[3] के समान कवि ने 'यह रहस्य उद्घाटन रत मन'[4] में भी आइन्स्टीन की विचार-सरणि पर चिन्तन किया है। कवि के मतानुसार, वह दर्शन भी अपूर्ण है और हमारी जिज्ञासाओं की सम्पूर्ति करने में असमर्थ है[5]। कवि की प्रश्नवाचक वृत्ति, यहाँ भी विचार करती है—

अंशु-स्फुरणकारी पदार्थ कुछ जग में मानव ने देखा है,
जिसे 'दीप्ति सक्रिय तत्त्वों' की श्रेणी में उसने लेखा है।
होता रहता इन तत्त्वों के अणुओं का नित संहृति-भेदन,
जिसे निहार पूछ उठता है 'क्यों' ? क्यों ?' इस जन का उन्मन मन।[6]

(दीप्ति सक्रिय तत्त्व = Radio Active substance, जैसे रेडियम इत्यादि। संहृति-भेदन = Disintegration of atoms, अणु-स्फोट।) इस प्रसंग में कवि का मत है—

क्या विज्ञान का ज्ञाता है, केवल इन्द्रिय संवेदन?[7]

पाश्चात्य-दार्शनिकों में 'नवीन' जी दर्शनों से प्रभावित थे इसे उन्होंने स्वयं स्वीकार किया है।[8] यह प्रभाव उनकी कविता 'कस्त्वम्' कोऽहम्'[9] पर देखा जा सकता है। अंग्रेजी दर्शन के अध्ययन के सन्दर्भ में, कवि ने इंग्लैण्ड के प्रसिद्ध दार्शनिक धर्माचार्य 'डीन इंगे' के ग्रन्थ

---

१ 'अपलक' भूमिका, पृष्ठ—च।

२ "और, विचार जगत में यह हम देख ही चुके हैं कि भौतिक-विज्ञान (Physics) विषयक इति नैमित्तिकत्वमय यान्त्रिक सिद्धान्त (Mechanistic Principle) मान्य हुआ में बह गया। आज का भौतिक-विज्ञान अनैमित्तिकत्ववाद (Theory of Indeterminacy) का सिद्धान्त मान चुका है। वो भौतिक इति-नैमित्तिकत्ववाद उन्नीसवीं शती के विज्ञान का एक प्रकार से स्वयंसिद्ध अंग था वह आज मिथ्या हो गया है।"— 'अपलक', भूमिका, पृष्ठ—च।

३ वही, कार्य-कारण शून्यता, १५ वीं कविता खण्ड ५।

४ वही, यह रहस्य उद्घाटन रत मन, २१ वी कविता।

५ 'क्वासि धारा' रहस्य उद्घाटन, खण्ड १६ पृष्ठ ७१।

६ वही, खण्ड १८।

७ 'क्वासिधारा' रहस्य उद्घाटन, खण्ड २८, पृष्ठ ७५।

८ श्री जयदेव गुप्त, कानपुर से हुई प्रत्यक्ष भेंट (दिनांक १६-५ १६६१) में ज्ञात।

९ 'विशाल भारत', अक्तूबर १६३७, पृष्ठ ३५१ ३५५।

'पर्सनल रिलीजन एण्ड लाइफ आफ डिवोशन'[१] से भी कतिपय सूत्र ग्रहण किये। 'नवीन' जी ने पराड़कर जी के विधुर हो जाने पर, उन्हें सान्त्वना प्रदान करते हुए दिनांक ६ मार्च, १९२६ ई० के[२] अपने पत्र में उक्त दार्शनिक की यह मार्मिक पंक्ति उद्धृत की थी कि 'वास्तव में चिरवियोग मानव-जीवन के रहस्यों की बड़ी गहन दीक्षा है।'[३]

इस प्रकार हम देखते हैं कि 'नवीन' जी के दर्शन-सूत्र मुख्यतः एवं प्रमुखतः भारतीय चिन्ताधारा से ही गृहीत हैं। पाश्चात्य-दर्शन उन्हें अत्यल्प ही प्रभावित कर पाया। 'नवीन' जी का दार्शनिक काव्य एक अत्यन्त प्रशस्त तथा परिपक्व चिन्ताधारा एवं पीठिका पर आधृत है। उनके दर्शन-सूत्र उपनिषदों से प्रारम्भ होते हैं जो कि रहस्यवाद के गाथा-आगार ही हैं।[४] उपनिषद् से वेदान्त अद्वैत सन्त-वाणी सूफी मत वैष्णव भक्ति, गान्धी-दर्शन विनोबा आदि के ज्योतिपिण्डों में से गुजरता हुआ उनका दर्शन वर्तमान रूप धारण करता है। उनके दर्शन के चार स्तम्भ कहे जा सकते हैं—नचिकेता और कबीर तथा वेदान्त और वैष्णव-धर्म। नचिकेता तथा कबीर ने उनके 'अध्यात्म' के मस्तिष्क-पक्ष को पुष्ट किया और वेदान्त तथा वैष्णववाद ने हृदय-पक्ष को। उनका वैष्णवी व्यक्तित्व[५] उनके काव्य तथा दर्शन पर छाया हुआ है।

श्रीमती महादेवी वर्मा ने लिखा है कि "उसने (रहस्यवाद ने) पराविद्या की अपार्थिवता ली, वेदान्त के अद्वैत की छाया मात्र ग्रहण की लौकिक प्रेम से तीव्रता उधार ली और इन सब को कबीर के सांकेतिक दाम्पत्य भाव-सूत्र में बाँधकर एक निराले स्नेह-सम्बन्ध की सृष्टि कर डाली।[६] डॉ० रामकुमार वर्मा ने भी लिखा है कि 'रहस्यवाद जीवात्मा की उस अन्तर्हित प्रवृत्ति का प्रकाशन है जिसमें वह दिव्य और अलौकिक शक्ति से अपना शान्त और निश्छल सम्बन्ध जोड़ना चाहती है।'[७] इसी बृहद् तथा उदात्त पृष्ठभूमि और दर्शन-सूत्रों के आधार पर, उनके दार्शनिक काव्य का अनुशीलन करना उचित प्रतीत होता है।

विषय-विभाजन—इस आत्मान्वेषी जीवन-मर्म-शोधक एवं मृत्यु के रहस्य से परिचित

---

१ 'पराड़कर जी और पत्रकारिता' पृष्ठ ८६।

२. वही, जीवनी-खण्ड पृष्ठ ८५-८७।

३ "Bereavement is the deepest initiation into the mysteries of human life"—Dean Inge., Personal Religion and Life of Devotion.'

४ The Upanishads contain already essentially the whole story of the mystic Path'—World and the Individual page 156

५. " 'नवीन' जी में वैष्णव भावना, प्रवृत्ति व चरित्र कूट कूट कर भरा था। उनके समग्र व्यक्तित्व तथा काव्य में वैष्णवी भावना व तल्लीनता ही मिलती है।"—श्री नरेन्द्र शर्मा, नई दिल्ली से हुई प्रत्यक्ष भेंट (दिनांक २०-५ '६६१) में ज्ञात।

६ 'महादेवी का विवेचनात्मक गद्य', पृष्ठ १०६।

७ डॉ० रामकुमार वर्मा—'कबीर का रहस्यवाद', पृष्ठ ७।

होने के लिए परमजिज्ञासाकुल नवीनजी कवि के दार्शनिक-काव्य में, अनेक विषयों का प्रतिपादन प्राप्त होता है। काव्य-विषय तथा तद्गत्य प्रवृत्ति के आधार पर, उनके दार्शनिक कृतित्व को, प्रधानतया, तीन वर्गों में विभाजित किया जा सकता है—(क) आत्मपरक रचनाएँ, (ख) रहस्यपरक रचनाएँ; और (ग) मृत्युपरक रचनाएँ। उपर्युक्त वर्गों के विवेचन में ही उनके दार्शनिक-काव्य का प्रतिपाद्य विषय अन्तर्हित है।

आत्मपरक रचनाएँ—वैयक्तिक रचनाओं में कवि का निजी जीवन-दर्शन प्रस्फुटित हुआ है। इनमें वैयक्तिक सुख-दुख आशा-निराशा, प्रणय-विरक्ति आदि के गीत ही प्रमुखतया आ पाये हैं। आत्मपरक रचनाओं में जीवन के हर्ष-विषाद, राग-विराग, शान्ति-संघर्ष आरोह अवरोह आदि की अनुभूतियों ने अपना आकार धारण किया है। ये कवि के निजी जीवन की उपज हैं। इनमें विभिन्न परिस्थितियों, अवसरों घटनाओं तथा प्रतिक्रियाओं का स्थान प्राप्त हुआ है।

डॉ० नगेन्द्र ने वैयक्तिक कविता की चिन्ताधारा का विश्लेषण संक्षेप में इस प्रकार किया है—

१—इसका आधारभूत दर्शन व्यक्तिवाद है।

२—इस व्यक्तिवाद का आधार अद्वैतवाद या विश्वात्मवाद का सूक्ष्म आध्यात्मिक सिद्धान्त नहीं है।

३—इसका आधार मानव के भौतिक अस्तित्व की स्वीकृति है, अतएव मानव के ऐहिक संघर्ष की जय-पराजय से ही इसकी अनुभूति हुई है।

४—इसमें एक सन्देहवाद और साम्यवाद जैसे नकारात्मक जीवन दर्शनों के और दूसरे ओर मानववाद के अन्तस्सूत्र वर्तमान हैं। नकारात्मक जीवन-दर्शनों की चुनौती और उपभोग वृत्ति, और मानववाद की मानव-सहानुभूति तथा मानव-मुक्ति के तत्वों से इसके कलेवर का निर्माण हुआ है।

५—इसका विकास अभावात्मकता से भावात्मकता की ओर होता गया है।

६—जीवन के सहज संघर्ष से उद्भूत होने के कारण इस जीवन-दर्शन का विकास अत्यन्त स्वाभाविक रीति से, सिद्धान्तों की रगड़ से न होकर जीवन की रगड़ से हुआ है, अतएव अधिक स्वस्थ और व्यवस्थित न होते हुए भी इसमें एक सहज आकर्षण रहा है।'[1]

'नवीन' जी की आत्मपरक कृतियों में वैयक्तिक-काव्य की उपर्युक्त चिन्ताधारा का स्वरूप प्राप्त होता है। कवि ने व्यक्तिवाद, भौतिक संघर्ष तथा स्वाभाविक जीवन-दर्शन की बड़ी मार्मिक व्यंजना की है। डॉ० प्रभाकर माचवे ने लिखा है कि 'श्री बालकृष्ण शर्मा 'नवीन' एक मस्त मौला मानस-पुत्र हैं। उन्होंने सदा बृहत्तर श्रेयस् के लिए लघुतर प्रेयों का त्याग किया है। इसी में उनके कवि व्यक्तित्व की परम सार्थकता है।'[2] उन्होंने अपने आपको कुबेर-कुबेर

---

१ डॉ० नगेन्द्र—'आधुनिक हिन्दी कविता की मुख्य प्रवृत्तियाँ', वैयक्तिक कविता, पृष्ठ ७४।

२. डॉ० प्रभाकर माचवे—'हिन्दी साहित्य की कहानी', राष्ट्रीयता की धारा पृष्ठ १०१।

कर कोसा है, बुरा-भला कहा है, स्वयं का मूल्यांकन निर्मम भाव से किया है। उनकी कविता का एक प्रधान स्वर इस आत्म-दुर्बलता की स्वीकृति और आत्म-गौरव के आग्रह के बीच के द्वन्द्व से उपजा है।[1]

आत्मपरक रचनाओं की सबसे बड़ी विशेषता है—कवि-व्यक्तित्व का सांगोपांग उद्घाटन। कवि के प्रकृत तथा प्रभविष्णु तत्वों को इनमें सुन्दर अभिव्यक्ति मिली है। अक्खड़पन, मस्ती, फक्कड़पन आदि के ताने-बाने से कवि-व्यक्तित्व की चादर बुनी गई है। डॉ० हजारी प्रसाद द्विवेदी ने भी उन्हें 'फक्कड़ कवि' बताते हुए, लिखा है कि 'सब कुछ को छोड़कर आगे जाने की घर फूँक मस्ती से उनकी रचनाएं आकण्ठ भरी हुई हैं।'[2]

श्री 'दिनकर' ने 'नवीन' जी को सम्बोधित करते हुए लिखा है कि "अपनी निर्धनता अपने फक्कड़पन पर आपको नाज भी कितना था। निर्धनता का अभिमान कोई आपसे सीख ले। अनिकेतन होने का गौरवमय आनन्द कोई आप में देख ले। आपके निर्माण में हरिश्चन्द्र की अलमस्ती का ही नहीं, कबीर के फक्कड़पन का भी गाढ़ा पुट पड़ा था।"[3]

श्री सद्गुरुशरण अवस्थी के मतानुसार, "जवानी का केवल तूफान कविता नहीं है और न केवल बुढ़ापे की थकावट ही कविता है। समरस पर चलनेवाली समूचे जीवन की वृत्तियों का सामंजस्यपूर्ण व्यक्तीकरण कविता है। इसीलिये ऊँचे कलाकार सर्वयुगीन और सर्वदेशीय भावों को पकड़ते हैं और चिरन्तन महत्त्व को गुनते-गुनाते हैं। परन्तु भावों की कसमसाहट का भी अपना मूल्य है। अनियन्त्रित विस्फोट की भी एक चमक होती है। गहरी से गहरी भावुकता में ईमानदारी हो सकती है। बाहुओं और भावा-स्पर्शों में तपनशीलता हो सकती है। लोक-सापेक्षाविहीन समाज के बुरे, बेठीक चलने वाले फकीर में भी सौन्दर्य होता है।"[4] कवि के जीवन की करुण कहानी इस गीत में बखानी है—

अब तक इतनी यों ही काटी,
अब क्या सीखें नव परिपाटी ?
कौन बनाए आज घरौंदा
हाथों चुन-चुन कंकड़, माटी
ठाट फकीराना है अपना, बाघम्बर सोहे अपने तन,
हम अनिकेतन, हम अनिकेतन।[5]

इस प्रकार कवि की आत्मपरक रचनाओं में, व्यक्तिवादी दर्शन को मुखरता मिली है। भावना की मस्ती आत्मपरता की दरिद्रता, जीवन का अविरोध भाव एकाकी ही व्यतीत

१ डॉ० प्रभाकर माचवे—'हिन्दी साहित्य की कहानी राष्ट्रीयता की धारा' पृष्ठ १०२।

२ डॉ० हजारीप्रसाद द्विवेदी—'हिन्दी साहित्य', छायावाद पृष्ठ ४०६।

३ श्री रामधारी सिंह 'दिनकर'—'वट-पीपल', पं० बालकृष्ण शर्मा 'नवीन', पृष्ठ ३७।

४ श्री सद्गुरुशरण अवस्थी—'साहित्य तरंग', गीति काव्य और बालकृष्ण शर्मा 'नवीन', पृष्ठ १४२।

५. 'रश्मिरेखा', छन्द १, पृष्ठ १२८।

सरल स्वभाव की फक्कड़ता, जीवन की मधुर तथा कटु परिस्थितियों आदि ने, कवि के इस दर्शन के निर्माण में महत्त्वपूर्ण कार्य-भूमिका का निर्वाह किया है।

रहस्यपरक रचनाएँ—आचार्य नन्ददुलारे वाजपेयी ने लिखा है कि 'निर्गुण-निराकार ही आध्यात्मिक दार्शनिकता की चरम कोटि है। एक अखण्ड, अव्ययचेतन-तत्त्व जिसमें तिलमात्र में भी कोई भेद किसी प्रकार सम्भव नहीं जिस चिरस्थिर आत्मतत्त्व के अविचल गौरव में संसार की उच्चतम अनुभूतियाँ भी मरीचिका-सी प्रतीति होती हैं, वह परिपूर्ण आह्लाद जिसमें स्मित-तरंगों के लिए कोई अवकाश नहीं रहस्यवाद का सर्वोच्च निदर्श है। इसके ओजस्वी निरूपण उपनिषदों के जैसे और कहीं नहीं मिलते।'[1] 'नवीन' के रहस्यवाद का मूल तत्त्व भी उपनिषदों में ही मिलता है।

कवि ने अपने प्रेम के आलम्बन को कहीं पार्थिव रूप प्रदान किया है और कहीं दिव्य रूप। उसमें प्रवृत्ति तथा निवृत्ति का अन्तर्द्वन्द्व दिखाई पड़ता है। यहीं से ही वह अपने प्रिय अध्यात्म विषय की ओर उन्मुख होता है। वह कहता है—

क्रन्दन से प्रमत्त, जीवन-पथ कौन कर सका है, प्यारे !
आत्मा के ही अभिव्यंजन से होते हैं वारे-न्यारे ।[2]

प्रवृत्ति से निवृत्ति की ओर उन्मुख होकर, वह रहस्याकुल हो जाता है। प्रकृति के रहस्य को कौन सुलझा पायेगा ?

डॉ० नगेन्द्र ने लिखा है कि 'बहिरंग जगत से सिमटकर जब कवि की चेतना ने अन्तरंग में प्रवेश किया तो कुछ बौद्धिक जिज्ञासाएँ जीवन और मरण सम्बन्धी-काव्य में आ जाना सम्भव ही था और वे आईं। कुछ आध्यात्मिक क्षण तो प्रत्येक भावुक के जीवन में आते ही हैं अतएव छायावाद की रहस्योक्तियाँ एक प्रकार से जिज्ञासाएँ ही हैं। वे धार्मिक साधना पर आश्रित न होकर कहीं भावना, कहीं चिन्तन और कहीं केवल मन की उमंग पर ही आश्रित हैं।'[3] 'नवीन' जी की रहस्यपरक रचनाओं में भी जिज्ञासा का स्वरूप काफी उभर कर आया है।[4]

कवि ने मानव की जिज्ञासा तथा रहस्य-भेद की भावना को प्रमुख महत्त्व प्रदान किया है—

विहग, श्याम, जलधर, मधुकर ने कभी न पूछा 'कोऽहम्-कोऽहम्'
मानव है जिसने यों पूछा औ' फिर बोला 'सोऽहम्' ! सोऽहम् !
मानव के ही हिय में जागी, चाह अलख के आराधन की,
मानव के ही हिय में जागी, चाह अमना आत्मार्पण की ।

---

१ आचार्य नन्ददुलारे वाजपेयी—'हिन्दी साहित्य बीसवीं शताब्दी' महादेवी वर्मा, पृष्ठ १६६ ।

२. 'कुंकुम', जीवन-सरिता, छन्द ४ पृष्ठ ६८ ।

३ डॉ० नगेन्द्र के श्रेष्ठ निबन्ध, छायावाद की परिभाषा, पृष्ठ ६६ ।

४ 'अपलक', प्रिय जब अब आत आता, छन्द ८, पृष्ठ ६१ ।

भारतीय दर्शन में जगत् को नैतिक रूप में ग्रहण किया गया है।[1] 'नवीन' जी के दार्शनिक-काव्य में भी जगत् के प्रति विरक्ति या मिथ्यामूलक विचार नहीं है। वे कहते हैं —

बज उठे जब बाँसुरी, तब बैर क्यों हो स्वर लहर से ?
उपकरण-परिमाण पहना तब विरति क्यों घर-प्रखर से ?[2]

कवि ने विज्ञान के जन्म के सूत्र को भी काव्य-गम्य बनाया है।[3] कवि ने अपनी लम्बी कविता 'निज ललाट की रेखा' में जगत् के वैज्ञानिक आधार पर गहनतापूर्वक विचार किया है। कवि ने अपनी एक अन्य कविता में भी भौतिक विज्ञान के सिद्धान्त को निरूपित किया है—

देश है यह नित्य विस्तिमय, काल है संतत चलन मय,
अमित यह ब्रह्माण्ड सतत, और चेतन भी चलन मय,
तब कभी क्यों मनुज हिय में, भावना यह पथ-स्खलन-मय ?
नित्य यात्रा, पर्यटन नित, है यही जीवन विलक्षण।[4]

[नित्य विस्तिमय = वर्तमान भौतिक विज्ञान का यह सिद्धान्त है कि देश और काल अर्थात् सम्पूर्ण ब्रह्माण्ड संतत प्रसरणशील है।]

जगत् में मानव भी समाहित है। 'नवीन' जी ने मानव पर विस्तारपूर्वक विचार किया है। आज के मानव का दानव बनते देख कवि ज्योतिर्मय से प्रार्थना करता है। 'नवीन' जी ने मानव को अत्यन्त गरिमामय एवं सांस्कृतिक रूप प्रदान किया है।[5]

इस प्रकार 'नवीन' जी ने संसार तथा मानव पर गहराई के साथ चिन्तन किया है। उनके चिन्तन में पुरातन एवं अधुनातन, दोनों ही छवि दृष्टिगोचर होती है। इस चिन्तन में उनकी भावना आस्था तथा राग-वृत्ति को ही अभिव्यक्ति मिली है। वे निराशावादी नहीं और न जगत् को मिथ्या मानने वाले। इसीलिए, उनके चिन्तन में विरक्ति के तत्वों की नगण्यता है। उनका दर्शन ही मनुष्यत्व को देवत्व के प्रति उन्मुख करने के मटक पर, अवलम्बित है।

साधन-तत्व—कवि ने भवसागर के सन्तरण हेतु तथा मोक्ष प्राप्ति हेतु, परम-तत्व की कृपा तथा ज्ञान-किरणों को ही महत्व प्रदान किया है। इस दिशा में उनका स्वर प्रार्थना तथा भक्ति से ही युक्त है। कवि ने अग्निपुंज तथा प्रकाशपुंज के लिए भी प्रार्थनाएं की।[6]

---

१ "Indian Philosophy believes that the world about us a moral world and that by following a moral life both objectively and subjectively we are bound to attain perfection at some time or other"—Dr S N Das Gupta, 'The Cultural Heritage of India, Vol III, page 24

२ क्वासि', यह विषय-विचार क्यों ? छन्द ९, पृष्ठ २२।

३ 'संकेत', छन्द १२, पृष्ठ २१६।

४ 'विरजन की लतफरें' या 'नूपुर के स्वन, क्यों थके तन ? क्यों थके मन ?, चौथी कविता, छन्द १।

५. साप्ताहिक 'सामराज्य', मौं भूल चुका, मौं परिमार्जित है जीवन ! १५ अगस्त, १९६०, छन्द २४, पृष्ठ १।

६. 'क्वासि', प्रिय, जीवन-भर अपार, छन्द ४, पृष्ठ ७।

श्रीमती महादेवी वर्मा ने लिखा है कि 'इस (प्रकृति की) अनेकरूपता के कारण पर एक मधुरतम व्यक्तित्व का आरोपण कर, उसके निकट आत्म निवेदन कर देना इस काव्य का दूसरा सोपान बना जिसे रहस्यमय रूप के कारण ही रहस्यवाद का नाम दिया गया।'[1]

प्रसाद' भी भी प्रकृति के रहस्य छूने के लिए व्याकुल हैं—

महानील इस परम व्योम में, अन्तरिक्ष में ज्योतिर्मान,
ग्रह, नक्षत्र और विद्युत्कण किसका करते थे संधान ?
छिप जाते हैं और निकलते आकर्षण में खिंचे हुए,
तृण वीरुध लहलहे हो रहे किसके रस से सिंचे हुए ?[2]

'नवीन' भी 'कस्त्वम् ? कोऽहम् ?' में यही पूछते हैं—

किसके अंगुलि-परिचालन में रमते हैं उडुगण, नाच सदा ?
किसकी भ्रू-भंगी का नाटक है प्रलय, सृष्टि की यह विपदा ?
कोई इसका कर्ता भी है ? या स्वयम्भूत है जगत जाल ?
इसका निर्णय करते-करते थक गयी तर्क की तीव्र चाल ?[3]

टोह तथा अन्वेषण की वृत्ति को कवि ने पुरस्कृत किया है। जिज्ञासा की भावना का कवि अनुमोदन करता है—

यद्यपि सतत रमे हुए हो, तुम मेरी आशित धारा में
अष्टयाम ही तुम रहते हो मेरे संग-संग कारा में,
फिर भी अकुलाता रहता है मेरा हृदय और मेरा मन,
मैं हूँ सगुण उपासक, मुझको, कैसे बोरत वे निगुण मन।[4]

इस प्रकार कवि ने परम-तत्व को निर्गुण निराकार के रूप में न देखकर सगुण-साकार रूप में ग्रहण किया है। उसके वैष्णव संस्कार ही यहाँ प्रबल दिखलाई पड़ते हैं।

मृत्युपरक रचनाएँ—भारतीय संस्कृति में मृत्यु को महान् माना गया है। गीता में मृत्यु का अर्थ बताया है परिवर्तन। पुराने सन्त कवियों ने इसे 'चार कहारों के कन्धे पर चढ़कर बाबुल के घर जाना कहा है। यह तन का छूटना ऐसा माना गया है जैसे साधारण चलना हो। यह महाप्रस्थान यह महायात्रा, यह महानिद्रा यह अनन्त में स्नान यह चिरशरारोहण यह चिरन्तन विस्मरण, यह 'प्राणों मृत्युः, यह माँ की गोद में (मुँह) छिपा लेना। इस काव्य के महान् स्रोत सूफी जलालुद्दीन रूमी ने इन शब्दों में व्यक्त किया था—

With thy sweet soul this soul of mine,
Hath mixed as water does with wine
Who can the wine and water part
Or me and thee when we combine ?

---

१ 'सान्ध्य-गीत' अपनी बात, पृष्ठ ६।
२ 'कामायनी' आशा सर्ग, २६।
३. 'पुष्करिणी', पृष्ठ १०१।
४ 'सिरजन की ललकारें' या 'नूपुर के स्वर', एकाकीपन, तीसरी कविता, पृष्ठ ५।

Thou art become my greater self,
Small finds no more can we combine
Thus has my being taken on,
And shall not I now take on thine ?
Thy love has pierced me through and through
Its thrill with bore and nerve and wine
I rest a Flute laid on thy lips,
A lute, I on thy breast recline,
Breathe deep in me that I may sigh,
Yet strike my strings and fears shall shine '

इस कविता का भावार्थ है—ससीम का असीम में एकाकार होना । रवीन्द्रनाथ ने इसी 'सुर' में गीतांजलि में कहा था—

मरण जे दिन आसबे तोमार दुयारे,
की दीबे ओहारे !![1]

पौरस्त्य-साहित्य के सदृश पाश्चात्य-साहित्य में भी मृत्यु को काव्य का विषय बनाया गया । शेक्सपियर ने 'हेमलेट' (Hamlet) में उसे अज्ञात देश बताया है ।[2] शैली ने भी 'मृत्यु' Death शीर्षक कविता में उसे सर्वत्र विराजमान बताया है ।[3]

दार्शनिक 'नवीन' ने भारतीय संस्कृति के उपादानों तथा निजी चिन्तना के आधार पर मृत्यु को अपने काव्य भाषा में पिरोया । श्री 'दिनकर' ने लिखा है कि "साहित्य, राजनीति चिन्ता और कविता तथा गोष्ठियों और तमाम हाहा-हीहियों के आवरण में आपके ('नवीन' की) मन का एक भाग बराबर उस रहस्य की ओर उन्मुख रहता था जो जीवन का परम रहस्य है । हम कहाँ से आये हैं और कहाँ जायेंगे ये प्रश्न निरन्तर आपकी आत्मा के अन्तराल में गूँजते रहते थे और कविता की कलम उठाते ही आप प्राय इसी रहस्य की खोज में तल्लीन हो जाते थे । मृत्यु का भी एक प्रिय पक्ष है वह आपकी कल्पना में अनेक बार उभरता था ।'[4] कवि ने मृत्यु का वर्णन निम्न पंक्तियों में किया है—

---

१ डॉ॰ प्रभाकर माचवे—'व्यक्ति और वाङ्मय', पृष्ठ १०८ ।

२. "The undiscovered country from whose sojourn no traveller returns' —The Pocket Book of Quotations' page 58

३ Death is here and death is there,
Death is busy everywhere,
Alround, within, beneath,
Above is death—and we are death"—'The Pocket Book of Quotations page 59

४ 'चक्रवाल', पृष्ठ ११ ।

डाल श्यामल केश मुख पर, और चादर ओढ़े काली,
यह पधारी मृत्यु रानी रूप भूषा-वेश वाली।[1]

रवि बाबू ने मृत्यु को वस्त्र-परिवर्तन के रूप में देखा है—

यह मलिन वस्त्र त्यागना होगा
होगा रे इसी बार
मेरा यह मलिन अहंकार।
दैनिक कर्मों का मल फैला
इसके ऊपर नीचे फैला
इतना तप्त हो गया है रे
असह्य है दुर्भार
मेरा यह मलिन अहंकार।[2]

वे यह भी कहते हैं—

आमृत्युर दुःखेर तपस्या ए जीवन —
सत्येर दारुण मूल्य लाभ करिवारे,
मृत्युते सकल देना शोध क'रे दिते।[3]

कवि ने मृत्यु के साथ ही साथ मृत्यु-धाम का भी वर्णन किया है—

कालागत उस गृह में दीप जला करता है
कालाग्नि, व्यजन डुला, उस गृह को भरता है,
काल मेघ बन नित उस आंगन में झरता है,
काल-अनल प्रतिपल लक्षित-उस गृह के सर्वनाश
ऐसा है मृत्यु धाम।[4]

कवि, मृत्यु को चिर-निद्रा नहीं मानता। उसके मतानुसार, यह जागरण-अवस्था है।[5] 'नवीन' जी ने मृत्यु का नूतन रूप ही प्रदान किया है। उसके मरणासव में चिर जीवनरस घुला-मिला है। मृत्यु परमतत्त्व को पहिचानने का सोपान है।[6] इस धाम का धमा-धाम परोक्षित है। कवि ने मृत्यु को ईश्वर की रहस्यवाहिका या दूती के रूप में चित्रित किया है।[7]

मृत्यु-धाम में पहुँचकर कवि नचिकेता बन जाता है। उसकी जिज्ञासा तथा ज्ञान-पिपासा विभुक्षित हो जाती है। उसकी टोह भी कुछ, कुछ उठती है—

---

१ 'क्वासि', बज उठ प्रलय सपन का, खण्ड २, पृष्ठ २०।

२ श्री रघुवंशप्रसाद गुप्त—'रवि बाबू के कुछ गीत,' चतुर्दश गीत, पृष्ठ १८।

३ 'एकोत्तरी शती', रूप-नारानेर कूले, पृष्ठ १०७।

४ 'मृत्यु धाम' या 'सृजन-संगीत' पहली कविता, खण्ड ५।

५. वही, मरघट घाट, ११ वीं कविता, खण्ड ६।

६. 'मृत्युधाम' या 'सृजन संगीत', यह ज्वाला मैं पी न सकूँगा, चौदहवीं कविता, खण्ड १।

७ वही, हमारे साजन को खबर करा, १९ वीं कविता, खण्ड १।

से ही प्राप्त किया है। वे हमारी सांस्कृतिक परिपाटी की एक महत्वपूर्ण कड़ी हैं। उनका अध्यात्म एवं रहस्यवाद भव्य तथा प्रोज्ज्वल पीठिका पर सुदृढ़ रूप में आधृत है।

उनका रहस्यवाद न तो साधनापरक है और न बुद्धिपरक, वह भावना पर ही अधिक आश्रित है। उन्होंने अपने दर्शन को प्रज्ञा-प्रसूता होने की अपेक्षा भाव प्रवण के मृदुल तथा संवेदनशील तन्तुओं से ही निर्मित किया है। बुद्धि सदा भावना की सेविका रहती है।[१]

'नवीन' जी का अध्यात्मवाद अत्यन्त ही गूढ़ अध्यात्मवाद नहीं है। उन्हें आंशिक रूप से ही रहस्यवादी कहा जा सकता है। उनके हिय की 'कूट-कूट' तथा मानस की 'क्वासि' ही जब-तब उनकी रचनाओं को रहस्यवादी दीप्ति प्रदान कर देती है। उनके रहस्यवाद में दार्शनिक ऊहापोह, क्लिष्टता व दुरूहता का अभाव है। कवि-व्यक्तित्व के समान ही उसने भी रसासिक्त एवं सहजगम्य रूप ही धारण किया है। इनके दार्शनिक काव्य में चिन्तन एवं काव्यत्व का सर्वोत्तम सामंजस्य है।

नवीन' जी प्रवृत्ति-मार्ग के अनन्य अनुयायी हैं। वे निवृत्तिमार्गी कभी नहीं रहे। माटी का पुतला ही बुद्धत्व एवं गाम्भीर्य प्राप्त कर सकता है। राग से उनको विराग नहीं है, परन्तु ऊर्ध्वगामिता को वे सर्वाधिक श्रेय प्रदान करते हैं। उनके इस काव्य में न तो पलायन ही है और न निराशा। उनके दार्शनिक काव्य का सूत्रधार जीवन तथा उसकी सात्विक चेतना एवं महिमा है। वे सच्चे ईश्वरवादी हैं और सगुणोपासना को ही अपनी अध्यात्म-परक रचनाओं का केन्द्र-बिन्दु बनाये हुए हैं। उनके वैष्णव भक्ति का हृदय भी उनके दार्शनिक के साथ लिपटा हुआ है जिसके कारण भक्ति एवं प्रसाद-गुण का परिवेश बना रहता है।

कवि के संस्कारों अध्ययन, मनन जीवन के संघर्षों तथा अवस्था की परिपक्वावस्था ने उन्हें और उनके काव्य को अध्यात्म की ओर मोड़ दिया। उनके जीवन तथा काव्य का पर्यवसान ही इस पुनीत तथा प्रौढ़-क्षेत्र में होता है। उनके व्यक्तित्व तथा जीवन की प्रत्यक्ष अनुभूतियों को आत्मपरक रचनाओं में सर्वाधिक उन्मुक्त तथा उचित अभिव्यंजना-क्षेत्र मिला। कवि के प्रेम तत्व दर्शन तत्व में और दर्शन-तत्व, प्रेम तत्व में घुले मिले हैं। उन्होंने कई स्थानों पर शृंगार का ही आध्यात्मीकरण किया है। उसका आलम्बन सजन' है जो कभी लौकिक और कभी अलौकिक हो जाता है। ससीम से निस्सीम की ओर उठने वाले इस न मिलेंगे जितना ससीम का विस्तार करके निस्सीम के बराबर पहुँचाया गया है।[२] श्री सत्यकुमारण अवस्थी ने लिखा है कि 'यह कदाचित् अधिक सत्य न होगा कि बालकृष्ण के सारे पार्थिव सन्देश आध्यात्मिक उड़ान हैं, जिस प्रकार भौतिक दार्शनिकों की यह बात अधिकतर सत्य नहीं है कि विश्व के सारे आध्यात्मिक उड़ान उसकी पार्थिवता की प्रतिक्रिया है, उसके विफल प्रेम की गाथा है। हमें तो बालकृष्ण का मूल्य उनकी अभिव्यंजना की सरसता से आँकना है। अपार्थिव बाधा

---

१ 'In literature there is no such thing as pure thought, in literature thought is always the hand maid of emotion"—J Middleton Murry 'The Problem of Style,' Page. 73

२ 'साहित्य तरंग' पृष्ठ १४४।

बहलाने से कलाकार के व्यक्तित्व का मूल्य भले भारतवर्ष ऊँचा आँकने लगे, परन्तु कला के मूल्यांकन में इससे कोई अन्तर नहीं आता।"[1]

'नवीन' जी के दार्शनिक काव्य की सर्वमहान् तथा महिमा मण्डित उपलब्धि है—मरण गीत। ये गीत हिन्दी की लाड़ली सम्पत्ति तथा अनूठी धरोहर हैं। इन गीतों में उपनिषद् का ज्ञान तत्त्व गीता की आस्था और जीवन की अनुभूति त्रिवेणी विरलतम रूप में, मिलायित है। कवि ने मृत्यु तत्त्व को अभिनव भूमिका से चित्रित किया है। उसमें कतिपय नवल रंग भरे हैं। विनाश से सृजन, मरण से जन्म तथा चेतना शून्यता से जीवन-जागरण के तत्त्वों को लेकर, कवि आशा तथा निष्ठा के मंगल घट की सम्भूति करता है। इन गीतों में स्वाध्याय एवं स्वारस्य का अपूर्व गठ-बन्धन हुआ है। ऐसे गीत, हिन्दी के वाङ्मय में अत्यन्त विरल ही क्या प्रायः अलभ्य हैं। हमारी काव्य-सम्पदा, धी एवं श्रोतृता की अभिवृद्धि में कवि का यह चिरस्मरणीय एवं अप्रतिम योगदान है। 'नवीन' जी के परवर्ती कवियों एवं नई पीढ़ी के गायकों ने जो कतिपय मृत्यु-गीतों की सृष्टि की उसकी परिपाटी के मूल में इन गीतों को रखकर परवर्ती-लेखन का मूल्यांकन किया जा सकता है। कवि के ये गीत अप्रकाशन के सघन अन्धकार में पड़े हैं, परन्तु शीघ्र ही प्रकाशन की जीवन की ज्योति इनको भी अनुभूति तथा दीप्ति के छन्दों में आबद्ध कर लेगी।

काव्य-कला के दृष्टिकोण से, नवीन का दार्शनिक-काव्य प्रौढ़ तथा अभ्याहार के गुणों से अलंकृत है। वह शालीन प्रभविष्णु तथा परिष्कृत है। उसमें काव्य की मन्थरता मधुरता तथा गाम्भीर्य की स्थिति विद्यमान है। वह काव्य-सुषमा की द्युति से मण्डित है।

इस प्रकार 'नवीन' जी का दार्शनिक-काव्य उनके जीवन संस्कृति तथा साधना का परिपक्व फल है। उसमें उनके युग तथा वातावरण का उल्लास-अवसाद, निष्ठा तथा विवेक की वाणी मुखर है। उनके व्यक्तित्व का संघटित तथा घनीभूत रूप यहाँ उपलब्ध है। दर्शन की व्याख्या में भी उनका मस्त मन तथा कवि-व्यक्तित्व का मधु धार प्रवहमान रहता है। कवि को दार्शनिक-काव्य-धारा से हृदय तथा आत्मा, दोनों की परितुष्टि होती है जो कि कवि का अभिप्रेत ही था।

---

१ 'साहित्य-तरङ्ग पृष्ठ १४५।

# महाकाव्य : उर्मिला

परम काव्य—'नवीन' जी 'उर्मिला' को अपना परम-काव्य मानते थे।[1] अपने जीवन के यौवन-काल में लिखित परन्तु सन्ध्या-काल में अपनी रुग्णावस्था में पुस्तक रूप में मुद्रित इस काव्य-कृति को प्रकाशित देखकर कवि ने वही हर्ष तथा आत्मतुष्टि प्रकट की थी;[2] जो 'कामायनी' के पुस्तकाकार प्रकाशित रूप को देखकर, स्वर्गीय 'प्रसाद' जी ने अभिव्यक्ति की थी।

तुलसी-साहित्य में 'रामचरित मानस' 'हरिऔध', काव्य में 'प्रिय प्रवास' 'गुप्त'-साहित्य में 'साकेत' तथा 'प्रसाद' वाङ्मय में जो स्थान 'कामायनी' का है, वही स्थान 'नवीन'-साहित्य में प्रायः 'उर्मिला' का है। यह काव्य उनकी गहरी अनुभूति नवल कथा-योजना मौलिक कल्पना-सृष्टि और तीव्र मनोवृत्तियों की शाश्वत निधि है।

कवि की श्रेष्ठ काव्य-शक्ति, उर्वर-विचारणा, सुगम दृष्टिकोण अभिनव सांस्कृतिक पर्यवेक्षण, उत्कृष्ट जीवनादर्श और मानवतावादी आदर्शों ने इसी कृति में ही अपने प्रकाश प्रस्फुटित किये हैं। कथा-शिल्प की नवलता तात्कालिक प्रबुद्ध राष्ट्रीय चेतना युगीन बौद्धिकता और नारी के महिमामय तथा कर्तव्यरत व्यक्तित्व की सर्वोत्कृष्ट झाँकी यहीं देखने को मिलती है।

इस कृति में उपेक्षित उर्मिला की निरूपणा उसके चरित्र का विशद तथा प्रशस्त रूप और विरह-वर्णन की उदात्त तथा भावात्मक भूमिका हिन्दी में अपनी समकक्षता को दुर्लभ ही पाती है। विरह-वर्णन को कवि ने अपने काव्य की सार-वस्तु माना है। इसे वे 'विरह-तत्व' या काव्य का 'हृदय' मानते थे।[3] वास्तव में वे 'उर्मिला' की वियोग-मीमांसा गीतों में ही करना चाहते थे और इस हेतु कतिपय गीतों की रचना भी की थी, परन्तु 'साकेत' के प्रकाशन के कारण और उसमें गीतों के माध्यम से विरह-वर्णन पाकर, उन्होंने यह विचार त्याग दिया और फिर दोहों में ही विरह-वर्णन प्रस्तुत किया।[4]

'उर्मिला', 'नवीन' जी के वाङ्मय में शीर्षस्थान की अधिकारिणी मात्र ही नहीं है, प्रत्युत यह कवि की प्रतिनिधि तथा प्रधान रचना है। 'परम-काव्य' होने के नाते यह, एक ओर जहाँ उनके काव्य का नवनीत है, वहाँ दूसरी ओर यह उनके कवि-जीवन का सर्वाधिक तथा सर्वोत्कृष्ट महत्वपूर्ण कार्य भी है। रामकथा की परम्परा को इस कृति ने नूतन आयाम प्रदान किये हैं।

---

१ श्री प्रतापनारायण त्रिपाठी, नई दिल्ली से हुई प्रत्यक्ष भेंट ( दिनांक २१-५-१९६१ ) में ज्ञात।

२. वही।

३ वही।

४ वही।

प्रेरणा-स्रोत —कवि रवीन्द्र ने अपने प्रेरणामय निबन्ध 'काव्येर उपेक्षिता' में सर्व प्रथम हमारे कवियों का ध्यान उपेक्षिता तथा विस्मृता उर्मिला के प्रति आकृष्ट किया। 'गुरुदेव' ने यथासमय लिखा था—"कवियों ने अपनी कल्पना में समस्त करुणा जल को केवल जनक तनया के पुण्याभिषेक में ही निःशेष किया। किन्तु एक अम्लान-मुखी सर्व दैहिक सुख वंचिता राजवधू सीतादेवी की छाया तले अवगुण्ठिता हुई खड़ी थी। कवि कमण्डल से एक बूंद अभिषेक जल भी उसके चिर दुःखाभिभूत नम्र ललाट को क्यों न सिंचित कर पाया?"[1] भारतीय साहित्य के इस 'वट-वृक्ष'[2] से ही हमारे कवियों ने परोक्ष प्रेरणा ग्रहण की। 'नवीन' जी ने भी इसी भावना को जीवन कृति के रूप में धारण किया।[3] महाकवि रवीन्द्रनाथ द्वारा, वाल्मीकि और भवभूति की उर्मिला के प्रति कालिदास की प्रियंवदा और अनुसूया के प्रति और बाण की पत्रलेखा के प्रति की गई उपेक्षा पर व्यथा तथा क्षोभ अभिव्यक्ति ने युग-प्रवर्तक आचार्य महावीरप्रसाद द्विवेदी तथा हमारे कवियों के मानस को करुणार्द्र बना दिया।

कवीन्द्र रवीन्द्र के उपर्युक्त लेख से प्रभावित होकर आचार्य महावीरप्रसाद द्विवेदी ने भीमुजंगभूषण भट्टाचार्य के छद्म नाम से 'सरस्वती' में 'कवियों की उर्मिला-विषयक उदासीनता'[4] शीर्षक-प्रेरणास्पद निबन्ध लिखा। द्विवेदी जी ने निबन्ध के अन्त में लिखा था— 'कैसे खेद की बात है कि उर्मिला का उज्ज्वल चरित्र-चित्र कवियों के द्वारा भी आज तक इसी तरह ढकता आया।'[5] 'उर्मिला' की पूर्ववर्ती काव्य प्रेरणा का यही प्रोज्ज्वल तन्तु है।

आचार्य द्विवेदी जी के निबन्ध से हिन्दी के अनेक कवियों ने प्रत्यक्ष तथा जीवित-प्रेरणा प्राप्त की। इसी के फलस्वरूप 'हरिऔध' जी ने 'उर्मिला' नामक लघु प्रबन्ध लिखा।[6] गुप्त जी ने सन् १९०९-१० में प्रथमतः 'उर्मिला' शीर्षक से केवल आठ सर्ग का एक पारिवारिक प्रमुदित तथा अप्रकाशित काव्य लिखा[7] और तदनन्तर 'साकेत' महाकाव्य की रचना की।

---

१ श्री रवीन्द्रनाथ ठाकुर, 'प्राचीन साहित्य', काव्येर उपेक्षिता, पृष्ठ ६६।

२. आचार्य नन्ददुलारे वाजपेयी, नवज्योति अजमेर, रवीन्द्र और हिन्दी साहित्य, रवीन्द्रनाथ तथा मोतीलाल नेहरू जन्म-शताब्दी अंक, ५ मई १९६१, पृष्ठ १६।

३ डॉ० देवेन्द्रकुमार साप्ताहिक 'हिन्दुस्तान', नवीन की कविताओं में उर्मिला के आँसू', १० अप्रैल, १९६१, पृष्ठ ११।

४ 'सरस्वती' कवियों की उर्मिला विषयक उदासीनता जुलाई १९०८, भाग ९ संख्या ७, पृष्ठ ११२ ११४।

५. वही पृष्ठ ११४।

६ वही, हीरक जयन्ती विशेषांक, १९६०, पृष्ठ ४१-४४।

७ डॉ० कमलाकान्त पाठक—'मैथिलीशरण गुप्त : व्यक्ति और काव्य', प्रकाशन कालीन साकेत रचना की भूमिका, पृष्ठ १६४।

श्री रामलाल पाण्डेय 'लाल'[1] ने भी उर्मिला पर काव्य लिखा, जो बरेली तथा कानपुर की मासिक पत्रिका 'माया' में, अनेकांश में छपा।[2]

इस प्रकार 'नवीन' जी ने काव्य की उपेक्षिता उर्मिला[3] के चित्र के अनावरण हेतु, अपनी 'टूटी कलम' को गतिशील बना दिया।[4]

काव्येर उपेक्षिता उर्मिला—काव्य द्वारा विस्मृत एवं उपेक्षित कर दी गई हो, उर्मिला को महाकाव्यों की नायिका के प्रतिष्ठित पद पर प्रतिष्ठित किया। 'नवीन' जी ने भी अपनी काव्य-कृति में उर्मिला की उपेक्षा के यत्र-तत्र संकेत किये हैं और उसी के निवारणार्थ उनकी लेखनी कटिबद्ध हुई। समग्र संस्कृत-काव्य एवं हिन्दी-काव्य के अवलोकन के पश्चात्, यह उपेक्षा भाव सहज ही प्रमाणित हो जाता है।

आदि कवि वाल्मीकि ने अपनी 'रामायण' में उर्मिला की एक झलक मात्र ही हमारे समक्ष प्रस्तुत की है। वाल्मीकि ने उसे एक बार ही सर्वसम्मुख लाये हैं। वह अपने पिता जनक के प्रांगण में वधू के परिधान में आती है। विवाह कार्य के समय, राजर्षि जनक बड़ी प्रसन्नता के साथ अपनी दो पुत्रियों में से वीर्यशुल्का तथा देवकन्या सदृश सुन्दरी सीता राम को, और दूसरी कन्या उर्मिला लक्ष्मण को देते हैं।[5] जनक देव ने रघुकुल के मुनिश्रेष्ठ वशिष्ठ को सम्बोधित करते हुए यह निवेदन किया।

महर्षि वाल्मीकि ने लक्ष्मण-उर्मिला तथा राम-सीता की युगल जोड़ी को अनमोल वर-वधू के रूप में निरूपित किया है।[6] उन्होंने सीता उर्मिला आदि कन्याओं का सौन्दर्य यज्ञ-वेदी की अग्नि-शिखा के समान, पावन तथा उज्ज्वल आभामय,

---

१ 'माया'—(१) जून १९२७, वर्ष १, संख्या ५, (२) जुलाई, १९२७, वर्ष १, संख्या ६ 'उर्मिला का सौन्दर्य', पृष्ठ १०६ १०, छन्द १-८ (३) अगस्त, १९२७, वर्ष १, संख्या ७, (४) सितम्बर १९२७, वर्ष १, संख्या ८, (५) फरवरी १९२८, वर्ष २, संख्या १, 'उर्मिला से लक्ष्मण की विदा' पृष्ठ १२ १४, छन्द १४ १६, (६) जून, १९२८, वर्ष २ संख्या ५ 'उर्मिला से लक्ष्मण की विदा', पृष्ठ २१६ २२१, छन्द १७-४०, (७) सितम्बर, १९२८, वर्ष २, संख्या ८, 'उर्मिला से लक्ष्मण की विदा' पृष्ठ १६१-६७, छन्द, ४१-५०, (८) दिसम्बर १९२८, वर्ष २ संख्या ११, 'लक्ष्मण की उर्मिला से विदा' पृष्ठ ४६५ ४६७ छन्द ५१-६०।

२ पाण्डेय जी के इस उर्मिला विषयक कवित्व की ओर अभी किसी का ध्यान नहीं गया है।

३ 'उर्मिला'-काव्य का प्रणयन स्व० महावीरप्रसाद द्विवेदी जी के एक लेख सरस्वती में प्रकाशित उर्मिला की उपेक्षा का परिणाम है। —डॉ० सुग्रीवराम शर्मा का मुझे लिखित (दिनांक ९-८ १९६२ के) पत्र से उद्धृत।

४ 'उर्मिला', प्रास्ताविक, पृष्ठ १।

५ 'रामायण' अनुवादक श्री चतुर्वेदी द्वारकाप्रसाद शर्मा, १।७३।२२।

६ वही, १।७३।३।

'हरिऔध' जी ने अपनी इस कृति में उर्मिला का एक बार ही स्मरण किया है। इस स्थल पर भी कवि ही अधिक वाचाल है, उर्मिला मूक है। सीता के वनगमन से पीड़ित उर्मिला का वेदना भरा चित्र, हमारे सामने आया है।[1]

'वैदेही वनवास' के सत्रहवें सर्ग में कवि ने श्रीराम के मुख से उर्मिला की विरहजन्य वेदना का एक सामान्य संकेत प्रदान किया है। वैदेही वनवास के अनुसार, एक बार श्रीराम पंचवटी जाते हैं और वहाँ अतीत के स्मृति-द्वार बरबस ही झंकृत हो पड़ते हैं। उर्मिला की विषम वेदना की स्मृति आते ही उनका अश्रुपात प्रवाहित रूप धारण कर लेता है।[2]

'साकेत' तथा 'उर्मिला' में लक्ष्मण-उर्मिला की प्राण प्रतिष्ठा के समान डॉ० बलदेव प्रसाद मिश्र ने 'साकेत-सन्त' में भरत माण्डवी की प्रतिमाएँ स्थापित की हैं। कवि ने राम-वन-गमन के तदनन्तर उर्मिला की हृदय द्रावक पीड़ा की एक हल्की सी सूचना मात्र दी है। भरत माण्डवी को यह आदेश प्रदान करते हैं कि वह विरह-विधुरा उर्मिला को भलीभाँति समझावें।[3] 'साकेत सन्त' में एक अन्य स्थल पर भी उर्मिला का उल्लेख आया है—

उर्मिला का क्या योग महान,
कहीं भी प्राप्त न जिसको स्थान।।[4]

इस प्रकार हम देखते हैं कि सम्पूर्ण संस्कृत एवं हिन्दी के राम-काव्य परम्परा में उर्मिला को उपेक्षित ही रखा गया है। उसके नामोल्लेख अथवा परोक्ष-वर्णन से ही कवियों ने अपने कर्त्तव्य की इति-श्री समझ ली। आधुनिक हिन्दी-काव्य में इस त्रुटि का परिहार उपेक्षा का निराकरण तथा उर्मिला के चरित्र का उत्कृष्ट रूप में आयन 'साकेत' एवं 'उर्मिला' में ही हुआ है। 'साकेत' की अपेक्षा उर्मिला में उर्मिला के चरित्र को अधिक विस्तार एवं प्रसार प्राप्त हुआ है। कवि ने उर्मिला के इस उपेक्षित रूप को ध्यान में ही रखकर, उसकी कथा को 'समर्पित' ही बताया है।[5]

इस प्रकार बाह्य प्रेरणा आन्तरिक भावना तथा बलवती स्पृहा के कारण ही, कवि के दिव्य मानस-पटल[6] को उर्मिला का चरित्र भाने लगा और कवि की सशक्त चित्रण शक्ति के आधार पर वह हिन्दी-काव्य की अनूठी निधि बन गया। महाकाव्य की सफलता कवि की चरित्र-कल्पना और उसकी चित्रण-शक्ति पर निर्भर करती है।[*] कवि का लक्ष्य सिर्फ उर्मिला

१ 'हरिऔध'—वैदेही वनवास, पृष्ठ १४।
२. वही, पृष्ठ २११।
३ डॉ० बलदेवप्रसाद मिश्र—'साकेत-सन्त' चतुर्थ सर्ग, पृष्ठ ५५।
४ वही, पृष्ठ ५९।
५. 'उर्मिला', पृष्ठ ५।
६ 'कविः कवित्वा दिवि रूपमासजत्'—ऋग्वेद, १०।१२४।७।
* "The success of Epic Poetry depends on the author's Power of imagining and representing characters."—W P Ker, 'Epic and Romance, page 17

सम्बन्ध दिखाई पड़ता है। वास्तव में यह कृति फैजाबाद जेल में ही पूर्ण हो गई थी।[1] कवि ने इस ग्रन्थ के लेखन में लगभग में सवा चार साढ़े चार मास से अधिक समय नहीं लिया।[2]

इस प्रकार इस ग्रन्थ का रचना काल सन् १६२२-१६३४ ई० है। बारह वर्षों तक कवि का सृजन यथासमयानुसार गतिशील रहा। सन् १९३४ में लिखा यह ग्रन्थ तेईस वर्ष पश्चात्, सन् १९५७ में प्रकाशित हुआ। कवि ने लिखा है— प्रशंसा कीजिये—यह है मेरा योगः कर्मसु कौशलम्।[3] कवि ने इस प्रकाशन के विलम्ब तथा प्रमाद का समस्त उत्तरदायित्व अपने ऊपर ही ले लिया है।[4] यथार्थ में, यह उनका कवि का आत्मप्रकाशन की दुर्बलता के प्रति विद्रोह ही था।[5]

सन् १९५७ में पुस्तकाकार प्रकाशित होने के पूर्व इस ग्रन्थ के कतिपय अंश पत्रिकाओं में प्रकाशित भी हो चुके थे। आचार्य रामचन्द्र शुक्ल ने लिखा है कि श्री नवीन ने 'उर्मिला' के सम्बन्ध में एक काव्य लिखा है जिसका कुछ अंश यत्रतत्र प्रकाशित हुआ।[6] इस प्रकार सर्वप्रथम बार इसके कतिपय अंश सन् १६३१-३२ की 'प्रभा' के अंकों में आये। इसमें प्रथम सर्ग के काव्यांशों को स्थान प्राप्त हुआ। इसके पश्चात्, अजमेर से श्री हरिभाऊ उपाध्याय के सम्पादकत्व में प्रकाशित होने वाली मासिक पत्रिका 'त्यागभूमि' में सं० १९८५-८६ के दस अंकों में उर्मिला का सम्पूर्ण प्रथम सर्ग 'विस्मृता उर्मिला' शीर्षक से प्रकाशित हुआ।[7]

---

१ श्री कन्हैयालाल मिश्र 'प्रभाकर'—दैनिक 'नवभारत टाइम्स', 'नवीन जी फैजाबाद जेल में' १६ जून, १९६० पृष्ठ ६ कालम २।

२ 'उर्मिला' भूमिका, पृष्ठ—ग।

३ वही, भूमिका—घ।

४ वही, पृष्ठ—ङ।

५ 'सम्मेलन-पत्रिका', डॉ० देवेन्द्रकुमार जैन, कवि 'नवीन और उनकी उर्मिला' आश्विन-मार्गशीर्ष, १८८२ शक भाग ४६, संख्या ४, पृष्ठ २१।

६ आचार्य रामचन्द्र शुक्ल—हिन्दी साहित्य का इतिहास, नई धारा, पृष्ठ ७२१।

७ 'त्यागभूमि' (१) आश्विन सं० १९८५, प्रथम खण्ड, प्रोत्साहन प्रार्थना ध्यान तथा गुरु-प्रदक्षिणा, पृष्ठ ११ १६ (२) कार्तिक, सं० १९८५, गतांक से आगे जनकपुर प्रवेश, पृष्ठ १५२ १६ (३) मार्गशीर्ष सं० १९८५, गतांक से आगे मार्ग में पृष्ठ २६३-६६ (४) पौष, सं० १९८५, खण्ड ४१-६८, पृष्ठ ४१७-४१८ (५) फाल्गुन सं० १९८५, खण्ड ६६-१०८, पृष्ठ ६५०-६५३ (६) चैत्र सं० १९८६, खण्ड १०९ १११, पृष्ठ १६-१८ (७) वैशाख, संवत् १९८६, खण्ड ११२ ११२ पृष्ठ ११६ १४१ (८) आषाढ़, सं० १९८६, खण्ड १६३ १८८, पृष्ठ १६०-६१ (९) श्रावण, सं० १९८६ खण्ड १९० २२६ पृष्ठ ४९८-५०० (१०) भाद्रपद सं० १९८६, खण्ड २२७-२४०, पृष्ठ ६१७-६१८।

'ऊर्मिला' के सन् १९३२-३४ ई० की रचना कालावधि में, कवि अन्य स्फुट-रचनाओं के सृजन में भी संलग्न रहा जो कि उसके विभिन्न काव्य-संकलनों में संगृहीत हैं। इस प्रकार, 'ऊर्मिला' की रचना तथा प्रकाशन के इतिहास के व्यवधान में राजनीति तथा साहित्य का एक युग ही समाप्त हो गया। उपयुक्त समय से प्रकाशन का अपना महत्त्व होता है और इस प्रकाशनजन्य महत्ता, प्रभाव तथा विकास के अपने ही महत्त्वपूर्ण उपादान होते हैं। 'ऊर्मिला' इन सब चीजों से वंचित हो गई और उसे जो ऐतिहासिक स्थान प्राप्त होना था, वह प्राप्त न हो सका। उस युग की पत्रिकाओं में प्रकाशित इसके कतिपय काव्यांश ने ही हमारे समीक्षकों—यथा आचार्य रामचन्द्र शुक्ल[1] आचार्य नन्ददुलारे वाजपेयी[2] श्री रामनाथ 'सुमन'[3] आदि का ध्यान तथा पारखी गहरी दृष्टि आकृष्ट कर ली थी। इससे ही यह विदित होता है कि इस कृति में अपना व्यक्तित्व तथा अभिनवता थी और यदि यह समयानुकूल प्रकाशित हो जाती तो इसका भी अपना एक विशिष्ट स्थान बनता और युग-काव्य पर प्रभाव पड़ता। अतएव, पच्चीस-तीस वर्ष पहले के ऐतिहासिक परिप्रेक्ष्य में ही इसका मूल्यांकन अपेक्षित है। कवि की मृत्यु के पश्चात् उसके व्यक्तित्व तथा साहित्य के अध्ययन की सर्वत्र चर्चा और उत्साहवर्धक वातावरण को देखकर यह विश्वास आस्था में परिणत होता जा रहा है कि अब शीघ्र ही यह ग्रन्थ अपेक्षित गौरव तथा महत्त्वपूर्ण स्थान का अधिकारी होगा।

परिशोधन-परिवर्द्धन—प्रायः प्रत्येक कवि अपने काव्य में समयानुसार तथा आवश्यकतानुसार परिष्कार एवं संशोधन किया करता है। आधुनिक हिन्दी काव्य के इतिहास में यह कोई नूतन वस्तु नहीं है। श्री मैथिलीशरण गुप्त ने अपने 'साकेत' में अनेक परिवर्तन परिवर्द्धन और परिमार्जन किए हैं। उसका प्रथम संस्करण सं० १९८८ में प्रकाशित हुआ था और द्वितीय संस्करण सं० १९९१ में। गुप्त जी ने परिवर्तनादि प्रायः इसी बीच किए।[4] स्वर्गीय जयशंकरप्रसाद ने भी 'आँसू' में परिवर्तन किये। 'आँसू' का प्रथम संस्करण १९८२ वि० में साहित्य सदन चिरगाँव झाँसी से प्रकाशित हुआ था। उसका द्वितीय संस्करण १९९० वि० में भारती भण्डार लीडर प्रेस प्रयाग से प्रकाशित हुआ। इसमें छन्दों के क्रम में परिवर्तन कर दिया गया।[5]

---

१ 'हिन्दी साहित्य का इतिहास', पृष्ठ ७११।

२ 'हिन्दी साहित्य : बीसवीं शताब्दी' विज्ञप्ति, पृष्ठ १।

३ "हिन्दी कविता की वर्तमान धारा के सम्बन्ध में आजकल खूब चर्चा चल रही है। नवीन हिन्दी कविता के बढ़ते हुए प्रभाव का यह एक लक्षण है। कई कवि नवीन काव्य साहित्य की श्रीवृद्धि करने में लगे हैं। 'नवीन' ने 'विस्मृता ऊर्मिला' काव्य हाल ही में समाप्त किया है जिसका कुछ अंश 'रंगभूमि' के इस अंक में प्रकाशित किया गया है। वह काव्य परम्परागत ढंग में है इसमें निरसता रहेगा।" —श्रीरामनाथ 'सुमन', 'रंगभूमि' वर्षारम्भ 'हिन्दी साहित्य' साहित्य की दुनिया में, आश्विन, १९८९, पृष्ठ १११६।

४ मैथिलीशरण गुप्त : व्यक्ति और काव्य' पृष्ठ ४००।

५ डॉ० प्रेमशंकर—'प्रसाद का काव्य', पृष्ठ १६२।

'नवीन' जी की, किसी भी कृति के समान 'ऊर्मिला' का द्वितीय संस्करण प्रकाशित नहीं हुआ। अतएव, गुप्त जी एवं प्रसाद जी के सदृश 'ऊर्मिला' के संस्करणों में संशोधन करने का प्रश्न ही नहीं उठता। इसके बावजूद भी 'नवीन' जी ने पूर्व रूप में ही परिशोधन किया। कवि ने सन् १९३१-३४ से ही, काव्य की परिसमाप्ति के पश्चात् ही, परिष्कार करना प्रारम्भ कर दिया था। फैजाबाद कारागृह के उनके सहयात्री श्री 'प्रभाकर' ने उन्हें 'ऊर्मिला' का मार्जन करते हुए देखा था।[1] इसके बाद, पत्रिकाओं में प्रकाशित 'ऊर्मिला' के काव्यांशों तथा पुस्तकाकार कृति में भी अन्तर दृष्टिगोचर होता है जिससे स्पष्ट मालूम पड़ता है कि कवि ने परिशोधन-परिवर्द्धन किया है। साथ ही 'ऊर्मिला' की पाण्डुलिपि को प्रकाशन के पूर्व भी कवि ने काफी परिष्कार किया था।[2] इस प्रकार कवि का परिशोधन कार्य, कृति के प्रकाशन के पूर्व तक, सतत रूप से, यथावश्यकतानुसार चलता रहा।

'नवीन' जी के परिमार्जन का मुख्याधार भाषा सम्बन्धी परिष्कार रहा है क्योंकि उनकी वृद्धावस्था में बड़ा प्रयास हो गया था। भाषाशोधन के अतिरिक्त उन्होंने अन्य परिवर्तन भी किये। 'ऊर्मिला' में समग्ररूप में निम्नलिखित परिवर्तन किये गये— १) अभिव्यंजना-परिशोधन, (२) भाषा-परिशोधन, (३) शब्द-परिशोधन (४) छन्द-परिशोधन, और (५) क्रम परिशोधन। इन परिष्कारों का सोदाहरण विवेचन यथोल्लिखित रूप में है—

(१) अभिव्यंजना-परिशोधन—कवि ने अपनी काव्याभिव्यक्ति को अधिक सशक्त प्रभावपूर्ण, उपयुक्त एवं सटीक बनाने के लिए 'ऊर्मिला' में अनेक परिवर्तन उपस्थित किये। इन परिष्कारों से शैथिल्य का निराकरण हुआ और काव्य में नूतन पुष्टि आ गई—

१—मूलरूप 'ऊर्मिला के पुनीत चरणों की रज,
पहुँचावेगी उस पार।'[3]

संशोधित रूप ''ऊर्मिला पद-पद्मों की धूलि
तुम्हें पहुँचावेगी उस पार।''[4]

२—मूलरूप 'सरका कमल' मैन विस्मरण बस यह तो मेरा है।'[5]

संशोधित 'खोता कमल', मैन विस्मरण, क्या यह भी मेरा है।'[6]

इस प्रकार शब्दों को बदल-बदलकर, उपयुक्त शब्द की स्थापना कर, शैली के रूप में परिवर्तन लाकर और अर्थग्रहण में स्पष्टता तथा सुबोधता के तत्त्वों को संपन्न कर, कवि ने अभिव्यक्ति सम्बन्धी परिमार्जन उपस्थित किया है। 'सरका कमल' मैन विस्मरण बस यह तो मेरा है' के स्थान पर, 'खोता कमल मैन विस्मरण क्या यह भी मेरा है?' परिवर्तन करने

---

१ दैनिक 'नवभारत टाइम्स', २९ जून, १९६०, पृष्ठ ९, कालम १।
२ श्री प्रतापनारायण त्रिपाठी द्वारा ज्ञात।
३ त्यागभूमि, आश्विन, सं० १९८५, पृष्ठ १७, छन्द ७।
४ 'ऊर्मिला', पृष्ठ ४, छन्द ७।
५ 'त्यागभूमि' मार्गशीर्ष, सं० १९८५, पृष्ठ २२६।
६ 'ऊर्मिला', पृष्ठ १०, छन्द १३।

से जहाँ अभिव्यक्ति सौष्ठव की अभिवृद्धि हुई है, वहाँ कथन में लाक्षणिकता भी आ गई है। इस प्रकार संशोधन रूप में काव्य अधिक व्यंजक बन गया है।

भाषा-परिशोधन—नवीन जी ने सर्वत्र, मूलतः तथा प्रधानतया भाषा-शोधन ही किया है। भाषा परिष्कार से जहाँ एक ओर शिथिलता तथा अनुपयुक्तता को तिलांजलि प्रदान की गई है वहाँ काव्य में निखार एवं उभार आया है।

मूलरूप 'अनुर्यश का वर्णन कर तू शरमायेगी तब क्या ?'[1]

संशोधित 'अनुर्यश का बखान कर तू सकुचायेगी तब क्या ?'[2]

भाषा परिवर्तन के मूल में उर्दू शब्दों के स्थान पर संस्कृत शब्दों का प्रयोग है। भाषा में माधुर्य लालित्य तथा औचित्य की अभिवृद्धि के लिए परिवर्तन उपस्थित किये गये हैं। साथ ही अभिव्यक्ति में संक्षिप्तता अथवा लाघव प्रस्तुत करके भाषा की सारगर्भिता तथा व्यंजकता की मात्रा बढ़ाने का भी प्रयास किया गया है।

छन्द-परिशोधन—कवि ने यत्र-तत्र छन्दों का भी परिमार्जन किया है। इसके द्वारा वह अपने काव्य में भावानुकूलता तथा सौन्दर्य की वृद्धि करना चाहता है—

१—मूलरूप 'खोलो आँखें मुदित मन हो, पुण्य शोभा अनेरी।'[3]
संशोधित 'खोले आँखें, मुदित मन हो, देख शोभा अनेरी।'[4]

२—मूलरूप : 'स्नेहाकृष्ट्या विमल नयन नीर में सोहनी सी।'[5]
संशोधित 'स्नेहाकृष्टा विमल नयना नीर में सोहनी सी।'[6]

३—मूलरूप 'सीता और उर्मिला ये, पीयूष सरस के कण हैं।'[7]
संशोधित 'सीता और उर्मिला मानो सरस अमृत के कण हैं।'[8]

छन्द-परिशोधन में कवि ने अपने भावों की व्यंजना में स्पष्टता तथा मुखरता लाने का सफल प्रयत्न किया है। छन्द-परिष्कार से क्रमागत प्रांजलता भी उत्पन्न की है। छन्द शैथिल्य या दोष का निराकरण भी किया जा सका है।

शब्द-परिशोधन—नवीन जी ने शब्दों के परिवर्तन में, उनके सटीक सार्थक तथा वर्ण-मधुर रूपों को प्राथमिकता प्रदान की है—

१—मूलरूप 'नत हो जा, हे नास्तिक मस्तक, उनके मृदु पग चरणों में'[9]
संशोधित : 'नत हो जा, हे नास्तिक मस्तक, उनके युग श्री चरणों में'[1]

---

१ 'त्यागभूमि' भाद्रपद, सं० १९८६, पृष्ठ ११०।
२ 'उर्मिला', पृष्ठ ६९, छन्द ११७।
३ 'त्यागभूमि', कार्तिक, सं० १९८५, पृष्ठ १६२।
४ 'उर्मिला, पृष्ठ ११, छन्द २।
५ 'त्यागभूमि', कार्तिक सं०, १९८५, पृष्ठ १६३।
६ 'उर्मिला, पृष्ठ १६, छन्द २०।
७ 'त्यागभूमि' मार्गशीर्ष, सं० १९८५, पृष्ठ २११।
८ 'उर्मिला, पृष्ठ २४ छन्द २।
९ 'त्यागभूमि' आश्विन सं० १९८५, पृष्ठ १८।
१ 'उर्मिला पृष्ठ ७।

२—मूलरूप 'मेरा एक-एक डाली का फूल किये था अर्पण मम को'[1]

संशोधन 'प्रति डाली का फूल किये था अर्पण अपने मन को।'[2]

शब्द-परिष्कार के माध्यम से, काव्य श्री की अभिवृद्धि हुई है। कई स्थानों पर श्रुति-कटुत्व दोष का निवारण किया गया है। 'शुभ्रता' तथा 'सुमसुरभ' के स्थान पर 'धवलता' तथा 'मधुरस' शब्दों की स्थानापत्ति कर, कवि ने श्रुति-प्रियता की वृद्धि ही की है। अर्थ की सुबोधता तथा सुगम्यता के आधार पर भी ये परिवर्तन अभीष्ट प्रतीत होते हैं। शब्दों के परिवर्तन में वाक्य-विन्यास को भी व्यवस्थित किया गया है।

क्रम-परिशोधन—ऊर्मिलाकार ने यथास्थान शब्द-वाक्य आदि के क्रम में भी परिवर्तन उपस्थित किये हैं। इन परिवर्तनों से काव्यौचित्य की संरक्षा की गई है—

१—मूलरूप 'दोनों पत्थरों पर बैठ गई इस मधु उपवन में।'[3]

संशोधित 'पत्थरों पर बैठ गईं वे दोनों इस उपवन में।'[4]

२—मूलरूप 'मुझे बता दे, हे मेरी सजनी करेगी अब क्या?'[5]

संशोधित 'हे मेरी सजनी बता दे मुझे करेगी अब क्या?'[6]

क्रम-परिवर्तन के द्वारा कवि ने जहाँ वाक्य-शिथिलता को दूर किया है, वहीं छन्द को व्याकरण-सम्मत भी बनाया है। ये कवि के साधु प्रयत्न हैं।

इस प्रकार 'नवीन' जी ने 'ऊर्मिला' में नाना प्रकार के परिवर्तन उपस्थित किये हैं। कवि ने कहीं-कहीं पद्यों को घटा भी दिया है। मूल में, प्रथम सर्ग में यह पद्यांश प्राप्त होता है जिसे प्रकाशित पुस्तक में स्थान प्राप्त नहीं हुआ है—

कभी तो टूटा है तेरा ये, इस दिल को हिला डाले,
मेरी खोटी सिपाही को जरा फिर से मिला डाले।[7]

उपर्युक्त पद्यांश काव्य के गाम्भीर्य की क्षति करता था और कवि की संस्कृतनिष्ठ भाषा के प्रति मोह का भी विरोधी था अतएव हटा दिया गया।

कवि द्वारा प्रस्तुत परिशोधन-परिष्कार से यह निष्कर्ष प्राप्त होता है कि 'ऊर्मिला' में जो परिमार्जन उपस्थित किया गया है वह सप्रमाण है। इन परिवर्तनों के फलस्वरूप, इस कृति की कथावस्तु, चरित्र सृष्टि तथा भाव-व्यंजना में कोई अन्तर उपस्थित नहीं हुआ है। छन्द शैथिल्य वाक्य-शैथिल्य, आदि को दूर करते हुए, सिर्फ काव्य को सजाने-सँवारने का प्रयत्न किया गया है। ये परिवर्तन प्रभाववृद्धि में सहायक-मात्र ही हुए हैं।

---

१ 'त्यागभूमि', मार्गशीर्ष, संवत् १९८५, पृष्ठ २२१।

२ 'ऊर्मिला', पृष्ठ १०, छन्द १८।

३ 'त्यागभूमि' मार्गशीर्ष, सं० १९८५, पृष्ठ २२१।

४ 'ऊर्मिला' पृष्ठ १२, छन्द ४०।

५ 'त्यागभूमि' भाद्रपद सं० १९८६, पृष्ठ ५१७।

६ 'ऊर्मिला', पृष्ठ ६६, छन्द २२७।

७ 'त्यागभूमि', आश्विन सं० १९८५ वर्ष २, खण्ड १ अंक ६, पर्यास ११, पृष्ठ १७।

आधार-ग्रन्थ—रामकथा की गृहीत परम्परा तथा काव्य-क्षेत्र में 'उर्मिला' ने अभिनव युगान्तर स्थापित किया है। उसके रचनाकार ने राम-कथा को नूतन परिवेश एवं धारणा से देखने और उसे तदनुरूप उपस्थित करने का सफल प्रयत्न किया है। आधुनिक युग की भाव-चेतना और नूतनता को कवि ने यत्र-तत्र प्रस्फुटित किया है। इस प्रकार राम-कथा के निर्धारित स्वरूप और दृष्टिकोण से 'उर्मिला' में काफी अन्तर दृष्टिगोचर होता है। कवि ने राम कथा के ढाँचे में परिवर्तन उपस्थित नहीं किया बल्कि उसके प्रति अपनी दृष्टिकोण तथा तदनुरूप की गई व्याख्या में अन्तर उपस्थित किया है। इस सम्बन्ध में, 'नवीन' जी ने लिखा है—

मेरी इस 'उर्मिला' में पाठकों को रामायणी-कथा नहीं मिलेगी। रामायणी कथा से मेरा अर्थ है क्रम से राम-लक्ष्मण-जन्म से आरम्भ कर रावण-विजय और फिर अयोध्या-आगमन तक की घटनाओं का वर्णन। ये घटनाएँ भारतवर्ष में इतनी अधिक सुपरिचित हैं कि इनका वर्णन करना मैंने उचित नहीं समझा। इस ग्रन्थ को मैंने विशेषकर मनःस्तर पर होने वाली क्रियाओं और प्रतिक्रियाओं का दर्पण बनाने का प्रयास किया है। रामायणीय घटनाओं का राम, सीता सुमित्रा कौशल्या और विशेषकर लक्ष्मण आदि के मनों पर क्या प्रभाव पड़ा वे उन घटनाओं के प्रति किस प्रकार प्रतिक्रिय हुए, आदि का वर्णन ही इस ग्रन्थ का विषय बन गया है। इसमें जो कुछ कथाभाग है, वह गृहीत है—वर्णनात्मक अर्थात् घटना विवरणात्मक नहीं।

मैंने राम वनगमन को एक विशेष रूप में देखने और उपस्थित करने का साहस किया है। राम की वन यात्रा मेरी दृष्टि में एक महान् अर्थपूर्ण आर्य-संस्कृति-प्रसार यात्रा थी। 'उर्मिला' में लक्ष्मण के मुख से जो यह बात मैंने कहलवाई है वह कदाचित् पुरातन विचारवादियों को न रुचे। पर जितना भी मैं इस राम वन-गमन पर विचार करता हूँ उतना ही मैं इस बात पर दृढ़ होता जाता हूँ कि राम की वन-यात्रा भारतीय संस्कृति-प्रसारार्थ एक महान् यज्ञ के रूप में थी।[1]

इस प्रकार कवि ने उर्मिला को सांस्कृतिक मनोवैज्ञानिक तथा नवोन्मेषकारिणी रूप प्रदान किया है और ये सर्वांगीण उपादान प्राचीन रामकथा से उसका वैशिष्ट्य उपस्थित करते हैं। राम-कथा के आधार-ग्रन्थों से यह भी स्पष्ट रहा है कि 'उर्मिला' को पारिवारिक वातावरण भी प्रदान किया गया है। उर्मिला की पुनीत प्रतिमा संस्थापन के साथ ही साथ कवि ने राम-सीता के महत्त्व को तिलांजलि नहीं प्रदान की है। राम का रूप अत्यन्त सभ्य तथा मानवीय ढंग से प्रस्तुत किया गया है। अपने युग की विचार तथा तर्कपूर्ण दृष्टि से राम-कथा का मूल्यांकन किया गया है।

'उर्मिला' के आधार-ग्रन्थ को दो भागों में विभाजित किया जा सकता है—प्रधान स्रोत तथा गौण-स्रोत। प्रधान-स्रोत के अन्तर्गत उस सामग्री को समाहित किया जा सकता है जिससे कवि ने इस ग्रन्थ के कथा-आधार लिये हैं। गौण-स्रोत में उस सामग्री का अध्ययन किया जा सकता है जिसने कवि को परोक्ष रूप से प्रभावित किया और जीवनदर्शन के निर्माण में सहयोग प्रदान किया है।

(क) प्रधान-स्रोत—प्रधान-स्रोत अथवा इस कृति के आधारग्रन्थों में वाल्मीकि तथा

---

१ 'उर्मिला' की [illegible], पृष्ठ ३।

(४) सगन-मगन, उन्मन-उन्मन मन, तन्तुवाय सम सूत्र-ध्यान-रत ।[1]
(तन्तुवाय = बुनकर जुलाहा)

(५) मान धिधिनी आत्मार्पण को चढ़ जाए जीवन मनजाय पर ।[2]
(धिधिनी = प्रत्यंचा, मनजाय = दांगु-धनुष)

(६) मधुमय प्रसून कुसुम खिल जायं, जब हों इन डालों की सर-सर ।[3]
(मधुमय = मदमय)

(७) सवसित वसुधा—प्रसम्बुधा सुखमय नृत्य कर उठे थर-थर ।[4]
(सवसित = वस सिंचित प्रसम्बुधा = एक प्रकार की अपसरा)

(८) अब दुर्वह है नेह भार यह, दुर्वह है यह ऋक्ष-समाज ।[5]
(ऋक्ष = तारे, ऋक्ष समाज = तारक-समाज)

(९) शीत भीरु सुमन सदृश तव मृदु मुसकान, प्राण ।[6]
(शीतभीरु = बेला मल्लिका)

(१०) फुल्ल प्रियक सम लहरी तव कुसुमित साड़ी नव,
रम्य हेम पुष्पक सम निखरा तव छवि-वैभव
बकुल सुमन-राशि सदृश, सौकुमार्य, प्रियतम, तव,
फैल रहा तव सौरभ पारिजात के समान ।[7]
(प्रियक = कदम्ब, हेम पुष्पक = चम्पा बकुल = मौलसिरी पारिजात = हरसिंगार)

(११) मृदु मंजुल वंजुल सम सिहर रही है रह रह,
यूथिका प्रसून झरें तव वचनों से महमह ।[8]
(वंजुल = बेंत की लता यूथिका = जूही)

(१२) मेरे प्रिय, मन्मादर शीत-प्रवाह-पवन हूं त ।[9]
(मन्मादर = उपेक्षा युक्त)

(१३) वीणा के ककुभ बने ये मनु न देश-काल,
मेरा अस्तित्व बना इसका रसमय प्रवाल ।[10]
ककुभ-वीणा की तुम्बी, एक ऊपर, एक नीचे । (प्रवाल = वीणा-दण्ड)

---

१ 'रश्मिरेखा', पृष्ठ ११ ।
२ वही, पृष्ठ ४१ ।
३ वही ।
४ वही ।
५ वही पृष्ठ ७८ ।
६ वही, पृष्ठ ११८ ।
७ वही, ।
८ वही, पृष्ठ ११९ ।
९ वही, पृष्ठ १२६ ।
१० 'क्वासि' पृष्ठ १० ।

(१४) मैं कब पाया प्राण-स्फुरण तव अपने अभिव्यंजन-वाहन में ।[1]

(अभिव्यंजन-वाहन = शब्द)

(१५) बज उठा आनद्ध लय का, मन्द्र ध्वनि गूँजी गगन में ।[2]

(आनद्ध = ढोल या मृदंग)

(१६) निज तिरस्करिणी लपेटे प्रणय बस दो आज जग से ।[3]

(तिरस्करिणी = अदृश्यकारी पटावरण)

(१७) आज लहरे तव अमर स्वर मृत्यु-तौर्यत्रिक वलयन में ।[4]

(मृत्यु तौर्यत्रिक = गान-वाद्य-नृत्य साम्य)

(१८) प्रवाह काल-धारा में, जीवन-क्षण, बुद्बुद सम ।[5]

(प्रवण = आयु।

(१९) मानव की छाती पर अंकित हैं अरुण चिह्न ।[6]

(अरुण चिह्न = अरुण अर्थात् लाल अरुण चिह्न अर्थात् घावों के निशान)

(२०) क्षण-क्षण-मन की चंचलता के ये चपलक अभिव्यंजन आए ।[7]

(चपलक = अस्थिर)

(२१) कण-कण, रज कण-कण में जीवन खोज रहे ये मंजुल 'विद्युत'[8]

(२२) तव मुख स्मयमान खिला, लगत खिन्न-खिन्न स्मरण ।[9]

(स्मयमान = स्मित मुस्कान से खिला हुआ)

(२३) जब देखा तभी मिले आवृत दिक्-काल-अपर ।[10]

(दिक्काल-अपर = किनारे दिक और काल रूपी दो किनारे)

(२४) कमल चुं दे आली मद भीनो तव एणी-अँखियाँ अलसाई ।[11]

(एणी = मृगी)

(२५) क्षरा है यह वितति मय, काल है सन्तत असम मय ।[12]

(विततिमय = वर्तमान भौतिक विज्ञान का यह सिद्धान्त है कि देश और काल—अर्थात् सम्पूर्ण ब्रह्माण्ड सन्तत प्रसरण शील है । )

---

१ 'क्वासि', पृष्ठ १७ ।

२. वही, पृष्ठ २० ।

३ वही ।

४ वही ।

५. वही, पृष्ठ ३१ ।

६ वही पृष्ठ ३३ ।

७ वही पृष्ठ ८८ ।

८ वही ।

९. वही, पृष्ठ ६४ ।

१० वही, पृष्ठ १०४ ।

११ 'विप्लव की ललकारें' या 'नूपुर के स्वर' चौथी कविता ।

१२ वही ३५ की कविता ।

(२६) यादृच्छिक अणु भेदन लीला अब तक नहीं किसी ने जानी ।[1]

(यादृच्छिक अणुभेदन लीला = अपने आप अणु-स्फोट ।)

(२७) जिसे दीप्ति सक्रिय तत्वों की घेरणी में उसने सेदा है ।[2]

(दीप्ति सक्रिय तत्वों = जैसे रेडियम इत्यादि)

(२८) 'नो वन्स मोर' रहित, मृदु जर्जर वाद्य-वाद्य ।[3]

(२९) मेरे हाथों में हैं 'क्षेपणियाँ' दुखिया की ।[4]

(३०) जीर्ण शीर्ण 'वात-वसन', दुर्गति है नौका की ।[5]

डॉ० धर्मवीर भारती के मतानुसार, 'इन पतवारों के लिए क्षेपणियाँ और पाल के लिए 'वात-वसन' और पहले के छन्द में एंकोर के लिये 'नो-वन्स-मोर' का प्रयोग देखकर बरबस डॉ० रघुवीर और पण्डित सुन्दरलाल दोनों को ही क्षमा कर देने को जी होता है ।'[6]

उपर्युक्त विवेचना में सिर्फ वे ही शब्द अथवा वाक्य लिये गये हैं, जिनके अर्थ कवि ने स्वयं दे दिये हैं । इन शब्दों के अतिरिक्त भी अनेक शब्द इसी प्रकार के विशिष्ट एवं अप्रचलित हैं जिनका 'नकेन'-काव्य में प्रयोग मिलता है । उर्दू के प्रसिद्ध कवि गालिब की कठिन शब्दावली से युक्त कविता को सुनकर एक मुशायरे में हकीम आगा जान ने जो कहा था उसी में ही हमारा मन्तव्य भी सम्मिलित है—

अगर अपना कहा तुम आप ही समझे, तो क्या समझे ?
मज़ा कहने का तब है इक कहे और दूसरा समझे ।
कलामे 'मीर' समझे और ज़बाने 'मीर ज़ा' समझे
मगर इनका कहा यह आप समझें या ख़ुदा समझे ।[7]

अप्रचलित शब्द—उपरिलिखित विवेचन में, कतिपय शास्त्रीय विशिष्ट एवं विविध विषया के अप्रचलित एवं कठिन शब्दों के दृष्टान्त दिये गये हैं । इनके अतिरिक्त भी कई शब्द ऐसे हैं यथा—पेंगुसिय, मान लिया सो फिर-फिर हेर रहा हेठ स्फटिक उत्फक, अहनो तलक तसे, तरी, योजन-टक हहरे निरखो, घुरे हो, जिय जोह गात्र मित पतियाएगा, सँगो लिया तब लिए, नाशा विहार, मड़ैंटे पे, मनो, नयन पुट, कट आदि ।

विचित्र शब्द प्रयोग—कवि ने अनेक स्थान पर विचित्र शब्दों का प्रयोग किया है, जिनके कारण कुछ भद्दापन-सा भी प्रतीत होने लगता है—यथा

(१) जल उठने दो जीवन-दीपक
'लप् से', होकर मग्न ।[8]

---

१ 'शिरजन की ललकारें' या 'नूपुर के स्वर', २१ वीं कविता ।
२ 'अपतक' पृष्ठ ६८ ।
३ वही ।
४ वही ।
५ वही ।
६ 'आलोचना', अप्रैल १९५२ पृष्ठ ६१ ।
७ 'माधुरी' चैत्र, सं० १९८८, पृष्ठ १६४ से उद्धृत ।
८ 'कुसुम' पृष्ठ ३० ।

(२) यदि तुम आओ तो मिट जाए, 'खटका जग-तम का',
प्रिय लो डूब चुका है सूरज ना जाने कब का ।[1]
(३) और वे रस सिक्त बतियाँ जो 'मधुर' तुमने कही थीं ।[2]
(४) ठेस ठेस में तुम मनमौजी यदि हमको दो 'झटका' एक
तो बस, उस 'इक झटके' से ही हो जावे जीवन कल्याण ।[3]
(५) मन्मथ के दाएँ-बाएँ इन 'सन्नाटों' में उसका लघु मन ।[4]
(६) एक अजब 'सन्नाटा'—सा है इस हस्ती के अपनेपन में ।[5]
(७) इस मदिरा के 'सन्नाटे में' बैठ विजन के 'सन्नाटे में' ।[6]
(८) तेरा मेरा क्या नाता है ? यह मैं जग को क्या समझाऊं ?
'खिलखिल खिलखिल' हंसने वालों को मैं क्यों हृदय-मर्म बतलाऊं ।[7]

वैसे कविता में लोक-प्रचलित शब्द (Slang) सदैव जान पैदा करते हैं पर 'नवीन' जी उनका इतना अनुपयुक्त प्रयोग करते हैं कि उनका प्रभाव विपरीत ही पड़ता है ।[8]

कहीं तत्सम का भी अद्भुत प्रयोग हुआ है—यथा मद-लोचन मधुरालोक हेलाहास विगतावलोकन स्मरणागम, पुण्यार्णव आदि । डॉ० गुप्त के मतानुसार इस प्रकार के शब्द सर्वत्र सरस रूप में ही प्रयुक्त न होकर काव्य की क्लिष्टता के लिए भी उत्तरदायी रहे हैं ।[9]

शब्दों की तोड़ मरोड़—'नवीन' जी ने शब्दों को काफी तोड़ा-मरोड़ा भी है और अपने इच्छानुकूल बना लिया है । इस तोड़-मरोड़ के पृष्ठ में तीन उपादान दृष्टिगोचर होते हैं—(१) माधुर्य की उत्पत्ति हेतु, (२) आवश्यकतानुसार ।

माधुर्य की उत्पत्ति हेतु—बतियाँ मुरलियाँ अँखियाँ बहिना युगल पतियाँ रतियाँ, काठी कोंपलिया मुरली मनुआ नदिया बदन कारिख, मारग मुरत आखर, पतिया मूल सुन, नार, नेपा प्यारे-प्यारे बारी बिछोह मत रहसि पहुनो परसता बरस, पात नयन बिनने, सागी अरपि प्रान पधारे, छिन बिना पाल छीन परपंची उनमें परतीत, पुहियाँ सखियाँ, निरखे चरण-तरे, निमरे उपारी, गगन घटा हास पुनी हाय पवियाँ मलार, बिहरे, उछाह महलों हारे, ठाकुरे, सजनियाँ अंगुरियाँ पूरन काम नियासी भारी हमें आपुन मेरी आदि ।

आवश्यकता के अनुसार—परम्परयोगी, सन्ध्या-काले, नुकिया मयोर, हरियालोपे

---

१ 'रश्मिरेखा' पृष्ठ ५६ ।
२ 'क्वासि' पृष्ठ २० ।
३ वही, पृष्ठ २९ ।
४ वही पृष्ठ १४ ।
५. वही, पृष्ठ १७ ।
६ वही ।
७ वही, पृष्ठ ६६ ।
८. डॉ० धर्मवीर भारती—'आलोचना', अप्रैल १९५२, पृष्ठ ९१ ।
९. आधुनिक हिन्दी कवियों के काव्य सिद्धान्त, पृष्ठ ११७ ।

सिसकती बैठेव, मधुरा पीर अबसोका, हिये निराशी समाया, बहती झिलमिलाती इत्यादि।

व्याकरण-रूप—हमारे यहाँ व्याकरण का बड़ा महत्त्व है। उसे वाणी का संस्कारक कहा गया है—

रूपमिदमेव हि विदुषां सुविमलवाक्यप्रमाणशास्त्रेभ्यः।
परसंस्कारो वाचां वाक्यस्य सुभाष्यकाव्यफला॥

'नवीन' जी व्याकरण के नियमों के अनुगत नहीं रहे, इसीलिए उनके काव्य में काफी अपरिष्कार दिखाई देता है जो खटकता है। श्री सुधाकर पाण्डेय ने लिखा है कि 'भाषा उनकी नियन्त्रणहीन तथा छन्द कहीं-कहीं उच्छृंखल हो गये हैं, किन्तु यह दोष नहीं है। इसका ऐसा संघर्षमय व्यक्तित्व ही है जो बन्धन स्वीकार करने के लिए तैयार नहीं।'[1]

क्रिया प्रयोग—कवि ने निम्नलिखित विचित्र क्रिया-प्रयोग किये हैं—

देखो हो, दूर उठे हो, दुलरावे है, होता जाए, जागू है, टीस उठे है, कोसो हो, पूछो हो, घेरा करे है, लिया करे है, मरा करे है, तरा करे है, भरा करे है, मांगो हो, जानो हो, सिखा लिए, भूलो हो, पूछो हो, उदित होवे, उठे है, सोचूं है इत्यादि।

उर्दू कविता के प्रभाव के कारण उन्होंने कतिपय विचित्र क्रिया प्रयोग किये हैं यथा—

(क) तुम तो आठों याम प्राणधन ध्यान तुम्हारा 'धरा करे है।'

(ख) दर्द के डर से कहीं हुजूर 'घबरा जाय है'।

इन प्रयोगों से रसात्मक प्रभाव को पर्याप्त क्षति पहुँचती है। 'उर्मिला' में भी 'जागू है' 'सोचूं है' 'फेरो पाई' 'लखी', 'उमड़ा हिया' आदि के प्रयोगों की अच्छी संख्या है।

दोष—कवि ने क्रियापदों के विचित्र प्रयोगों के द्वारा असम्य त्रुटियाँ की हैं। उनमें परिमार्जन का काफी अभाव है। उनमें भाषा, लिंग आदि सम्बन्धी त्रुटियाँ भी मिल जाती हैं। इसके दो दृष्टान्त पर्याप्त हैं—

(१) प्रिय, तुम मेरे पागल हिय को, हो पगली-सी भूल
वायुवेग लख श्याम बनी, मैं बनी दर्द का तूल।[2]

इसमें 'दर्द का तूल' के स्थान पर 'दर्द की तूल' होना चाहिये था।

(२) बहुत हुआ इतना वय बीता, अब कुछ तो उत्तर दो।
प्रियतम, अब अन्तर तर भर दो।[3]

'वय' पुल्लिंग नहीं; अपितु स्त्रीलिंग है एतदर्थ, 'बहुत हुआ इतना वय बीता' के स्थान पर 'बहुत हुआ इतना वय बीती' होना चाहिये था।

---

१ 'हिन्दी साहित्य और साहित्यकार, पृष्ठ २०६।
२. 'कुंकुम', पृष्ठ ७१।
३ 'अपलक', पृष्ठ १७।

डॉ० रामकुमार वर्मा ने लिखा है कि उनकी भाषा पर बनाव-रचाव की छाया भी नहीं पड़ी है।[1] डॉ० प्रभाकर माचवे के मतानुसार उनकी काव्य-रचना में एक अपनापन है, उनकी भाषा में अलमस्त अटपटी अपनी शैली है 'यह रंग ही क्या है, दूजा ही दूसरा है।' यह व्यक्तित्व का अक्खड़पन यह फक्कड़पन और सहजता उनकी कविता में एक नया ही स्वर भर देता है।[2]

## भाषा-सौन्दर्य

विशिष्टताएँ — नवीन जी की भाषा के अपरिष्कृत रूप के एक पक्ष के होते हुए, उसका एक दूसरा पार्श्व भी है जो कि उसके सौष्ठव या सौन्दर्य से सम्बन्ध रखता है। इस पक्ष के उद्घाटन से ही, हम कुछ निष्कर्ष पर आ सकते हैं। सामान्यतया 'नवीन' जी की भाषा सहज तथा सरल है। सहजता का महत्वांकन गोस्वामी तुलसीदास ने भी किया है—

सरल कवित कीरति बिमल
सोइ आदरहिं सुजान।[3]

मैथिलीशरण गुप्त 'एक भारतीय आत्मा' 'नवीन', सुभद्राकुमारी चौहान आदि की रचनाएँ कुमारों की समझ में आ सकने वाली और स्फूर्तिमयी हैं।[4]

सहज-सुगम होने के अतिरिक्त नवीन' जी की भाषा की दूसरी विशेषता उसका क्रमिक विकास है। वे उर्दू-प्रियता से संस्कृत की ओर उन्मुख हुए हैं। उनकी प्रारम्भिक रचनाओं में उर्दू का काफी प्रभाव है। इस शैली ने उनकी अभिव्यक्ति को भी प्रभावित कर रखा था। श्री देवीशरण रस्तोगी ने लिखा है कि 'प्रायः अपनी सभी कविताओं में नवीन जी ने इसी प्रकार की सरल भाषा तथा सुबोध शैली को अपनाया है। कहीं कहीं पर भावावेश में नवीन जी ने उर्दू की अभिव्यक्ति शैली को भी अपनाया है पर ऐसे स्थलों पर उनकी उक्ति और भी अधिक मार्मिक हो गई है।'[5]

अपनी परवर्ती रचनाओं में कवि उर्दू का कट्टर विरोधी हो गया। वह उसे ऐसी भाषा मानने लगा जिसका हमारे जन-जीवन से कोई सम्बन्ध नहीं।[6] उसने अपने ही काव्य से नहीं प्रत्युत दूसरों के काव्य से भी उर्दू के शब्दों को चुन-चुनकर निकालने शुरू कर दिये।[7]

१ 'आधुनिक काव्य-संग्रह' पृष्ठ ६४।
२. 'हिन्दी साहित्य की कहानी' राष्ट्रीयता की धारा, पृष्ठ १०१ १०२।
३ 'रामचरितमानस', बालकाण्ड पृष्ठ ४७।
४ श्री प्रभाकर माचवे 'वीणा' भारत में कुमार-साहित्य के विकास की आवश्यकता नवम्बर १९४६, पृष्ठ १२।
५. 'हिन्दी साहित्य का विवेचनात्मक इतिहास' पृष्ठ ३२३ ३२४।
६ श्री सुशीलकुमार श्रीवास्तव 'सम्मेलन'—सुधारक', श्री बालकृष्ण शर्मा 'नवीन' से एक भेंट' कार्तिक सं० २०११ पृष्ठ १०।
७ 'क्वासि', पृष्ठ १०।

उसकी भाषा संस्कृत-निष्ठ हो गई और उसकी यह मान्यता थी कि संस्कृत ही ऐसी भाषा है जो कि इस देश में अन्य भाषा-भाषियों द्वारा अधिक सरलतापूर्वक समझी जा सकती है और समझी जाती है।[१] इस प्रकार संस्कृत-निष्ठ भाषा उसकी तृतीय विशेषता रही है जिसे उसने उर्दू भाषा तथा शैली की अपनी द्वितीय विशेषता को अतिक्रमित रखे प्राप्त किया है। कवि की तृतीय विशेषता तथा गुण, उसमें आमरण बना रहा। वह संस्कृतमयी भाषा के पुनीत मन्दिर का शाश्वत पुजारी बन गया।

कवि की भाषा के विविध रूप उसकी विभिन्न कृतियों में प्राप्त होते हैं। माधुर्य का गुण उसके गीत-संग्रहों में सरल, प्रसाद गुण युक्त एवं प्रवाहमयी भाषा 'उर्मिला' में और प्रौढ़ता तथा गाम्भीर्य का रूप 'प्राणार्पण' एवं दार्शनिक काव्य में प्राप्त है। उसकी भाषा ने अपने स्वरूप तथा गठन को बराबर विकसित एवं प्रगतिशील रखा है।

प्रबन्ध काव्य की भाषा—'नवीन' जी के प्रबन्ध-काव्यों में भाषा का अपेक्षाकृत व्यवस्थित रूप प्राप्त होता है। उनकी 'उर्मिला' में ब्रजभाषा तथा खड़ीबोली, दोनों का ही रूप प्राप्त होता है। ब्रजभाषा का रूप काफ़ी परिष्कृत है; खड़ीबोली से भी अधिक। एक दृष्टान्त पर्याप्त होगा—

मेरी हलकी चुनरिया, रंगी तिहारे रंग,
देखहु इत उत सुमन है, अरुणा करुणा उमंग।
नील गगन हिय में उठे, इत बादल के ठाट,
यों संभ्रम को अकृत, हिय बिच धूम विराट।[२]

'उर्मिला' में खड़ी बोली की यह स्थिति नहीं है। उसके कई स्तर प्राप्त होते हैं। प्रथम सर्ग से अन्तिम सर्ग के भाषा-स्तर में अन्तर है। दोनों सर्गों के दृष्टान्त, इस तथ्य को प्रमाणित कर सकने में, समर्थ हो सकेंगे—

आ जाती है पुरजन प्रिया नेह में ये पगी-सी,
गोरी बाहें अमल सुपटा वेष्टिता है ठगी-सी,
मानो कोई लचक लतिका भक्ति के भाव बारे,
पुष्पाविष्टा मुदित मन हो, नाचती कुञ्ज-द्वारे।[३]

यह भाषा हरिऔध की स्मृति दिलाती है। अन्तिम सर्ग की भाषा का रूप भी द्रष्टव्य है—

डग मग डग मग करती, कॅपती
पग पर पग धरती धरती—
कभी किलकती, कभी थिरकती,
संभल-संभल डरती डरती।[४]

---

१ 'हिन्दी प्रचारक', हिन्दी साहित्य की समस्याएँ, अप्रैल, १९५४, पृष्ठ ६।
२ 'उर्मिला', पंचम सर्ग
३ वही, प्रथम सर्ग, पृष्ठ १८७।
४ वही, षष्ठ सर्ग, पृष्ठ ५८१।

दोनों भाषा-रूपों में काफी अन्तर आ गया है। द्वितीय भाषा रूप प्रसाद का स्मरण दिलाता है। दोनों 'अविचार' के मध्य की भाषा की भी परख करनी चाहिये। इसका भी एक दृष्टान्त पर्याप्त होगा—

मुझको जीवन-सार्थकता का,
देवि, आज सन्देश मिला
सुख शान्ति विश्राम प्रचारित—
करने को पथ-रेखा मिला;
नव-विचार-प्रचलन का सूचक—
यह संकेतिक क्लेश मिला।[1]

यह पद्यांश गुप्त जी की स्मृति को हरा करता है। इस प्रकार 'ऊर्मिला' में विभिन्न-स्तरों का प्रयोग हुआ है। उसके पीछे, उसके रचना-काल का कारण रहा है। प्रथम सर्ग एवं अन्य सर्गों के मध्य बारह वर्षों का व्यवधान उपस्थित हो गया था। उसी ने भाषा को अनेक स्तरों की बना दिया।

'ऊर्मिला तथा प्राणार्पण' की भाषा में भी पर्याप्त अन्तर है। परिष्कार एवं कलात्मक-सौष्ठव की दृष्टि से 'ऊर्मिला' ही नहीं 'नवीन' जी का कोई भी ग्रन्थ उस ऊँचाई तक नहीं पहुँच सकता है। 'नवीन' की समस्त भाषा तथा कलागत दौर्बल्य को यह अकेली ही धोने में समर्थ है। यह काफी सशक्त एवं परिष्कृत कृति है। दोनों की भाषा का अन्तर यहाँ देखा जा सकता है—

ऊर्मिला—अग्नि चरण, निःसाधन जीवन,
वन पथ हीन प्रभाती में
ज्योति अखण्ड-अखण्ड जगाए,
विचर मा सन्ध्याती में,
ज्ञान शिखा प्रज्वलित अनिर्मित
विश्वमार्गी मुझे दिया,
यह प्रकाश आलोक हरेगा—
जन-जन हिय को दुख मिला।[2]

प्राणार्पण—घोर अन्धकार में जगाती आलम-दीप-बाती
दिशाएँ सँजोती, दिया आलोकित-आसमान
विद्युत, विद्युत जग-मग जग-मग हुआ
भ्रमित समाज को मिला ज्वलन्त दीप-दान
निर्भय हो मार्ग बढ़ने को दिया आवाहन,
रखकर हथेली पर अपने अमल प्राण,

---

१ 'ऊर्मिला' तृतीय सर्ग, पृष्ठ १९४।
२, वही पृष्ठ २००।

अरे इतिहास, वह तो था नित्य प्राणार्पण
केवल यहीं था वह प्रीति-वत्सल मन-भाव ।[1]

इस प्रकार हम देखते हैं कि 'प्राणार्पण' की भाषा अधिक परिष्कृत, साधु, मँजी हुई एवं व्याकरण-सम्मत है। उसमें क्रियापदों का प्रयोग भी काफी दूर तक सुविन्यस्त हुआ है। उसकी खड़ीबोली, भी परिमार्जित तथा तपी हुई है। वहाँ अन्य भाषा अथवा देशज शब्दों को उतना स्थान भी नहीं मिल पाया है। भाषा का सम्यक् एक ही स्तर दृष्टिगोचर होता है। जहाँ 'उर्मिला' की भाषा हरिऔध गुप्त एवं प्रसाद का स्मरण दिलाती है, वहाँ 'प्राणार्पण' की निराला का। उसमें निराला के ओज तथा मार्दव का प्रसन्न परिहार है।

सौष्ठव—'नवीन' जी की काव्य भाषा में चित्रात्मकता, स्वच्छता, मूर्तिमत्ता, लालित्य मार्दव, संश्लिष्ट अभिव्यक्ति एवं असाधारण भाषा अधिकार का वैशिष्ट्य प्राप्त होता है, यथा—

(१) चित्रात्मकता—मैं तुमको निज गीत सुनाऊँ।
तुम बैठो मम सम्मुख अपना कौशेययुक्त पीताम्बर पहिने।
और बनें अंगुलियाँ मेरी तव मंजुल चरणों के गहने,
तुम आनन्द समाए बैठी विहँस-विहँस दो मुझे उलहने,
यही साध है मेरे प्रियतम, तुम रूठो मैं तुम्हें मनाऊँ।
मैं तुमको निज गीत सुनाऊँ।[2]

(२) स्वच्छता—नयन स्मरण अम्बर में,
चमके तव अरुण-करुण नयन स्मरण अम्बर में
विकस, विमल, सजल कमल खिलते मम मन-सर में,
नयन स्मरण अम्बर में।[3]

(३) मूर्तिमत्ता—खड़े हुये हैं कुछ लकुटों पर ललित-भ्रमित पग धरते धरते
सहसा लिखित निहार रहे हैं हम मन में कुछ डरते-डरते।[4]

(४) लालित्य—आम नीम, जामुन, पीपल की डालें झूल रही हैं झूला,
मानो फागुन में ही आया वह सावन मद भूला भूला।
आई वर्षा यहाँ शिशिर, में पावस में विद्युत्-वन फूला।[5]

(५) मार्दव—प्राण तुम्हारे कर के कंकण,
मानो मेरे बहुत पास हो आज बज उठे
खन-खन खन-खन।
प्राण तुम्हारे कर के कंकण।[6]

---

१ 'प्राणार्पण', पृष्ठ ४१।
२. 'रश्मि-रेखा', पृष्ठ ७१।
३ वही, पृष्ठ ८।
४ वही, पृष्ठ ११५।
५. वही, पृष्ठ ११।
६ 'आगामी कल', मार्च, १९४१, पृष्ठ १।

(६) संश्लिष्ट अभिव्यक्ति—तरु-भावना, मदुकि-द्रुम, कहँ सिहारी प्रीत
नयी-लोचनन में भरयो सुरस नेह-नवनीत ।[1]

(७) असाधारण भाषा अधिकार—सत्य प्रेरणा की लेखनी से, कृति अक्षरों से,
आत्म बलिदान रक्त मसि से सुहानी यह;
चिरकालायत विच्छिन्न, महाकाल श्वासपूत,
काल-पृष्ठ-अंकित है अमर कहानी यह ।[2]

इस प्रकार कवि ने अपनी भाषा-सौन्दर्य एवं अधिकार का भी पर्याप्त निदर्शन किया है ।

प्रतीक योजना—राष्ट्रीय एवं छायावादी कवियों ने अपने काव्य में प्रतीकों का विपुल प्रयोग किया है । राष्ट्रीय-काव्य में 'एक भारतीय आत्मा' तथा छायावादी-काव्य में प्रसाद ने इसके श्रेष्ठ दृष्टान्त प्रस्तुत किये हैं । 'नवीन' जी के काव्य में भी प्रतीकों की संयोजना उपलब्ध है परन्तु वह पर्याप्त समृद्ध नहीं है । एक दृष्टान्त द्रष्टव्य है—

तू डाक्टार बना है—पापी,
नन्द-वंश का जीवित काल ।[3]

इसमें निहित राष्ट्रीय प्रतीकवाद का स्पष्टीकरण इस प्रकार है—डाक्टार = गांधी जी अर्थात् सत्याग्रही नन्द-वंश = अंग्रेज जाति ।

'एक भारतीय आत्मा' ने जरासन्ध, दुःशासन, कंस आदि के रूप में अंग्रेज-जाति का स्मरण किया है । जहाँ उन्होंने 'कृष्ण' को मोहन रूप में गृहीत किया है, वहाँ 'नवीन' जी ने भी प्रकारान्तर से इसे स्वीकार किया है और 'मोहन' या 'मृदु गोपाल' को कैदियों या सत्याग्रहियों पर चरितार्थ किया है । 'नवीन' जी कारागृह के भावी कैदी का मोहन तथा मृदु गोपाल के रूप में, अभिनन्दन करते हैं—

दुलिया बेड़ियाँ झनकाता यह,
चलता मादक चाल,
सलौना यह मन मोहन लाल ।
देखा बेड़ी पहने मैंने अपना मृदुगोपाल ।
सलौना यह मनमोहन लाल ।।[4]

'नवीन' जी ने मोहन शब्द का प्रयोग अपनी प्रियतमा के लिए भी किया है ।

कवि ने भारत को 'पुष्पतर' माना है ।[5] गान्धी जी को 'एक भारतीय आत्मा' ने

१ 'नवीन-दोहावली', ८वीं रचना ।
२ 'प्राणार्पण', पृष्ठ ४६ ।
३ 'कुंकुम', पृष्ठ २ ।
४ 'प्रलयंकर' ११ वीं कविता ।
५. कुंकुम, पृष्ठ ४ ।

मोहन आदि शब्दों से याद किया है, परन्तु 'नवीन' जी ने उन्हें सदा 'नीलकण्ठ' ही माना है। इसी नीलकण्ठ' के पर्याय के रूप में उन्होंने, उन्हें भैरव नटनागर या शिवशंकर के रूप में भी स्मरण किया है। राष्ट्रीय संग्राम के दिनों में 'नीलकण्ठ' की शब्द-प्रियता तथा आदर्श को कवि ने मन के नीचे उतार लिया था। 'गरल-पान' को कवि ने महान् युग-धर्म एवं पुनीत कर्तव्य माना है। इसके विविध रूप उसके काव्य में प्राप्य हैं। प्रेम राष्ट्रीय-क्षेत्र एवं दर्शन सभी क्षेत्रों में, गरल-पान का कवि विस्मरण नहीं कर सका है क्योंकि उसने स्वयं गरल-पान किया है।

इस प्रकार 'नवीन' जी की प्रतीक-योजना राष्ट्रीय प्रतीक-योजना की कड़ी को ही पुष्ट करती दृष्टिगोचर होती है। इस दिशा में कवि एक भारतीय आत्मा के समकक्ष नहीं पहुँच पाया है।

गुण-वृत्ति तथा रीति—'नवीन' जी ने नियमों का पोषण नहीं किया। स्वाभाविक रूप से जो गुण या वृत्ति उनके काव्य में आ गई वही उनका शृंगार बनी। वे इस दिशा में कदापि चेष्टाशील नहीं रहे। इस दिशा में उनके विविध रूप इन दृष्टान्तों में परखे जा सकते हैं—

(क) गुण—

(१) माधुर्य—रुन-झुन, रुन-झुन, नन्हीं-नन्हीं पैजनियाँ झंकारें,
चरण-कमल की झाँवल भर में फैल रही गुंजारें
किलक-किलक मधु स्रोत बहाती है विदेह की ललियाँ,
प्रात पवन से चिटकी है जो छोटी-छोटी कलियाँ।[1]

(२) ओज—प्राणों के लाले पड़ जाएँ,
त्राहि त्राहि-रव नभ में छाए,
नाश और सत्यानाशों का—
धुआँधार जग में छा जाए
बरसे आग, जलद जल जाएँ,
भस्मसात् भूधर हो जाएँ।[2]

(३) प्रसाद—आर्य राम पर तुमने पढ़कर
फूंकी कुछ पुड़िया ऐसी,
कि बस तुम्हारे कर में उनकी
वृत्ति हुई गुड़िया जैसी।[3]

(ख) वृत्ति—

(१) उपनागरिका—इस स्वाहा! स्वाहा! में कितना
गौरव है कितना बल है?

---

१ 'उर्मिला', पृष्ठ २४।
२ 'कुंकुम', पृष्ठ १०।
३ 'उर्मिला', पृष्ठ ११६।

आत्मदान की चरम वेदना—
मैं भी प्रिय, कितनी कम है ![1]

(२) परुषा—अस्त हुई भावों की गरिमा,
महिमा सब सन्यस्त हुई,
मुझे न छेड़ो, इतिहासों के
पन्नो, मैं गतवीर हुआ,
आज कडुए की धार कुण्ठिता
है, खाली तूणीर हुआ।[2]

(३) कोमला—सखि, घन-घन घन गरजे
*सरस सिंगार-मगन मन उन्मन प्राण-पवन रस तरजे,*
री सखि, घन-घन घन-घन गरजे।[3]

नवीन जी ने विशिष्ट रीति का विधान स्वीकार नहीं किया। इनके काव्य में ओज गुण की प्रधानता है। श्री नलिनविलोचन शर्मा ने उनकी रचनाओं को ओज से ही अनुप्राणित पाया है।[4] यह ओज उनकी राष्ट्रीय रचनाओं के साथ ही साथ दार्शनिक कृतियों प्राणार्पण एवं उर्मिला में भी है। इसके पश्चात् ही माधुर्य का नम्बर आता है। विविध गुणों से समो-लिपटी नवीन' की कविता अत्यन्त मर्मस्पर्शी बन पड़ी है। इसीलिए श्री भवानीशंकर शर्मा त्रिवेदी ने लिखा है कि 'इनकी कविताएँ पाठक के हृदय पर सीधा प्रभाव डालती हैं।"[5]

शब्द-शक्तियाँ—नवीन जी के काव्य में शब्द-शक्तियों का भी समुचित परिपाक प्राप्त होता है। वे मूलतः लक्षणा के कवि हैं। उनके काव्य में शब्द-शक्तियों के निदर्शक दृष्टान्त निम्नलिखित हैं—

(क) अभिधा—विमल उपवन इधर को आ मिले हैं,
सुरभिमय पुष्प जिसमें ये खिले हैं
द्रुमों के पुंज समीरण से हिले हैं
चमेली-नयन-सम्पुट सब खिले हैं।[6]

*(ख) लक्षणा—नैन खंजनों को क्यों प्रिय के लोचन की सुधि हिय में आये,*
ये खंजन क्या टिक पाएँगे उनके उन नयनों के आगे !

---

१ 'उर्मिला' पृष्ठ २६८।

२ कुंकुम', पृष्ठ ६४।

३ अपलक', पृष्ठ ६४।

४ श्री नलिनविलोचन शर्मा—'चतुर्दश भाषा निबन्धावली', हिन्दी भाषा और उसका साहित्य पृष्ठ १००।

५ हमारा हिन्दी साहित्य और भाषा परिवार', प्रकाश प्रदर्शित सुकुमार युग।

६ 'उर्मिला', पृष्ठ ११।

कहाँ सजन के नित गम्भीर हम ! और कहाँ ये चपल प्रमाते ?
चकित अंकनों में प्रीतम के वे लोचन-गुण रंच न पाए।[1]

विरोध-मूलक लाक्षणिक भावभंगिमा का प्रदर्शन यहाँ हुआ है—

पर्ण रहित रव हुआ, कहो तो, मेरे बन का मर्मरवासा ?
मैं तो हूँ मरुथल का मृग, प्रिय हूँ मैं जाने कितना प्यासा ?[2]

(घ) व्यंजना—क्या हो विचित्र कौतुक यह—
अंगारों से जल टपके,
पत्थर से पानी निकले
पानी में लपटें लपकें।[3]

'नवीन' जी का काव्य अत्यन्त वैभपूर्ण है और उसमें प्रभावाभिव्यंजना के यथेष्ट गुण प्राप्त होते हैं। इस प्रकार, नवीन जी की समग्र काव्य भाषा योजना अनेक तत्त्वों से संगठित है। वह एक ओर यदि अपरिष्कृत है तो दूसरी ओर पर्याप्त ओजपूर्ण भी। नवीन जी ने स्वयं अपने काव्य के विषय में कहा है—

"मेरे काव्य में अभिव्यंजना का वर्तन भी नहीं है। उसमें कथन की सुन्दरता संवेदनात्मक ही है परन्तु वे छायावाद से दूर नहीं हैं। विचार सरल और बोध-गम्य हैं। गीतों में वेष-तत्त्व की प्रधानता, एक ही निवेदन एक ही परिपाटी तथा एक ही रस होता है। मेरे गीतों में चिन्तन को उकसाने वाले अनेक स्थल मिलेंगे। यदि दुरूह और अस्पष्ट नहीं हैं। उनमें दो-चार संस्कृत शब्दों का काठिन्य मिल सकता है परन्तु अभिव्यंजना दुरूह नहीं है। मेरी भाव व्यक्त करने की शैली सुन्दर है, यह मैं कैसे कहूँ ? इसका निर्णय तो पाठकों के ऊपर ही निर्भर है, पर मैं यह जोर देकर कह सकता हूँ कि मेरे गीतों में मांसल भावुकता तथा अभिव्यंजना की सिलमिलाहट है। रसराज-शृंगार, गीतों का मर्म है। संयोग और वियोग दोनों पक्षों के वर्णन होते हैं। पर संयोग बहुत कम तथा अधिकतर मानसिक और कहीं-कहीं तुच्छ अनुकूल, अतीत अवसरों के रति-क्षणों का भाव जिसमें वियोग भी मिलता है। प्रेम-गीतों में भारतीय के दर्शन मिलेंगे। वियोग में प्रकृति के स्वरूपों का बल भी रहता है। मैं तो यह नहीं कहता कि प्रकृति का सुन्दर चित्रण करने में बड़ा पटु हूँ पर हाँ इसका निर्णय भी पाठकों पर भी छोड़ रखा है।"[4]

यहाँ ऐसा प्रतीत होता है कि श्री अवस्थी जी की समीक्षा के सार को ही 'नवीन' जी ने अथवा भेंटकर्ता महोदय ने ही प्रस्तुत कर दिया है।

---

१ 'क्वासि' पृष्ठ ८१।
२ वही, पृष्ठ १०६।
३ 'उर्मिला', पृष्ठ ३७४।
४ श्री सुधीन्द्रकुमार श्रीवास्तव—'प्रस्तुत—भूमान्तर, श्री बालकृष्ण शर्मा 'नवीन' से एक भेंट, कार्तिक सं० २०११, पृष्ठ ११।

आत्मदान की चरम वेदना—
मैं भी प्रिय, कितनी कम है ![1]

(२) परुषा—ध्वस्त हुई भावों की गरिमा,
महिमा सब सन्यस्त हुई,
मुझे न छेड़ो, इतिहासों के
पन्नो, मैं मतधीर हुआ,
आज जगत की धार कुण्ठिता
है, बासी तूणीर हुआ।[2]

(३) कोमला—सखि, घन-घन घन गरजे
अवतल निनाद-मगन मन उन्मन प्राण-पवन-रस तरजें,
री सखि, घन-घन घन-घन गरजे।[3]

'नवीन' जी ने विशिष्ट रीति का विधान स्वीकार नहीं किया। इनके काव्य में ओज गुण की प्रधानता है। श्री नलिनविलोचन शर्मा ने उनकी रचनाओं को ओज से ही अनुप्राणित पाया है।[4] यह ओज उनकी राष्ट्रीय रचनाओं के साथ ही साथ दार्शनिक कृतियों आत्मार्पण एवं ऊर्मिला में भी है। इसके पश्चात् ही माधुर्य का क्रमांक आता है। विविध गुणों से समो-सिपटी 'नवीन' की कविता अत्यन्त मर्मस्पर्शी बन पड़ी है। इसीलिए श्री भवानीशंकर शर्मा त्रिवेदी ने लिखा है कि 'इनकी कविताएँ पाठक के हृदय पर सीधा प्रभाव डालती हैं।'[5]

शब्द-शक्तियाँ—'नवीन' जी के काव्य में शब्द-शक्तियों का भी समुचित परिपाक प्राप्त होता है। वे मूलतः लक्षणा के कवि हैं। उनके काव्य में शब्द-शक्तियों के निदर्शक दृष्टान्त निम्नलिखित हैं—

(क) अभिधा—विमल कमल इधर को आ मिले हैं,
सुरभिमय पुष्प जिनमें ये खिले हैं
जुही के सुघ समीरण से हिले हैं,
चमेली-नयन-सम्पुट अब खिले हैं।[6]

(ख) लक्षणा—देख खंजनों को क्यों प्रिय के लोचन की सुधि हिय में आये,
ये चंचल क्या टिक पाएँगे उनके उन नयनों के आगे !

---

१ 'ऊर्मिला', पृष्ठ २१८।
२ 'कुंकुम', पृष्ठ १४।
३ 'अपलक', पृष्ठ ६४।
४ श्री नलिनविलोचन शर्मा—'चतुर्दश भाषा निबन्धावली', हिन्दी भाषा और उसका साहित्य पृष्ठ १७।
५ 'हमारा हिन्दी साहित्य और भाषा परिवार', प्रकाश प्रवर्तित सुकुमार पुत्र।
६ 'ऊर्मिला', पृष्ठ १२।

कहाँ सजन के सित गभीर तुम ! और कहाँ ये चपल ममत्व ?
ललित अंजनों में प्रोज्ज्वल के वे लोचन-युग रंच न पाए।[1]

विरोध-मूलक आकस्मिक आत्मविस्मृति का प्रदर्शन यहाँ हुआ है—

कहाँ पहिले रव हुआ, कहो तो, मेरे मन का अर्घ्यवासा ?
मैं तो हूँ मरुस्थल का मृग, प्रिय, हूँ ना जाने कितना प्यासा ?[2]

(ग) सर्जकता—क्या ही विचित्र कौतुक यह—
अंगारों से जल टपके,
पत्थर से पानी निकले
पानी में लपटें लपकें।[3]

'नवीन' जी का काव्य अत्यन्त वैभपूर्ण है और उसमें प्रभावाभिव्यंजना के यथेष्ट गुण प्राप्त होते हैं। इस प्रकार, 'नवीन' जी की समग्र काव्य भाषा योजना, अनेक तत्वों से संगठित है। वह एक ओर यदि अपरिष्कृत है तो दूसरी ओर पर्याप्त ओजपूर्ण भी। 'नवीन' जी ने स्वयं अपने काव्य के विषय में कहा है—

"मेरे काव्य में अभिव्यंजना का क्लेश भी नहीं है। उसमें कथन की सुन्दरता यथेष्टरूपेण हो है परन्तु वे छायावाद से दूर नहीं हैं। विचार सरल और बोध-गम्य हैं। गीतों में प्रेम-तत्त्व की प्रधानता, एक ही निवेदन, एक ही परिपाटी तथा एक ही रव होता है। मेरे गीतों में चिन्तन को उलझाने वाले अनेक स्थल मिलेंगे। गति दुरूह और अस्पष्ट नहीं है। उसमें दो-चार संस्कृत शब्दों का काठिन्य मिल सकता है परन्तु अभिव्यंजना दुरूह नहीं है। मेरी भाव व्यक्त करने की शैली सुन्दर है यह मैं कैसे कहूँ ? इसका निर्णय तो पाठकों के ऊपर ही निर्भर है, पर मैं यह जोर देकर कह सकता हूँ कि मेरे गीतों में अधिक भावुकता तथा अभिव्यंजना की शिथिलता है। रसराज-शृंगार, गीतों का मर्म है। संयोग और वियोग दोनों पक्षों के दर्शन होंगे। पर संयोग बहुत कम तथा अधिकतर मानसिक और कहीं-कहीं कुछ अनुकूल, अतीत अवसरों के रति-क्षणों का भाव जिसमें वियोग भी मिलता है। प्रेम-गीतों में आत्मीय के दर्शन मिलेंगे। वियोग में प्रकृति के स्वरूपों का भान भी रहता है। मैं तो यह नहीं कहता कि प्रकृति का सुन्दर चित्रण करने में बड़ा पटु हूँ पर हाँ इसका निर्णय भी पाठकों पर भी छोड़ रखा है।"[4]

यहाँ ऐसा प्रतीत होता है कि श्री अवस्थी जी की समीक्षा के सार को ही 'नवीन' जी ने अथवा भेंटकर्ता महोदय ने ही प्रस्तुत कर दिया है।

---

१ 'क्वासि' पृष्ठ ८८।
२ वही, पृष्ठ १०६।
३ 'उर्मिला', पृष्ठ ३७४।
४ श्री सुबोधकुमार श्रीवास्तव—'परख'—पुष्पांजलि, प्रो० बालकृष्ण शर्मा 'नवीन' से एक भेंट, कार्तिक सं० २०११, पृष्ठ ११।

(६) अतिशयोक्ति—रह-रह कर नभ-मण्डल में
उडुगण चमके कँप-कँप के,
अथवा दुख-भरी शिखा के,
दृग के सब छाले तपके।[1]

(७) व्यतिरेक—देख खंजनों को, क्यों प्रिय के लोचन की सुधि हिय में आवे।
ये चंचल क्या टिक पाएँगे उनके उन नयनों के आगे।[2]

(८) अमूर्त का मूर्तीकरण—मचल-मचल कर 'उत्कंठा' ने छोड़ा 'नीरवता' का साथ।
विकट 'प्रतीक्षा' ने धीरे से कहा, निठुर हो तुम हो नाथ।
नाथ बहुत की रुचिर उपासिका मेरी इच्छा हुई हताश,
बहकर उस निस्तब्ध वायु में चला गया मेरा विश्वास॥[3]

(९) मानवीकरण—भींजी है ओस कणों से
यह अर्ध-रात्रि दुखियारी,
चू-चू कर टपक रही है
उसकी अँधियारी सारी।[4]

इस प्रकार हम देखते हैं कि कवि ने सादृश्यमूलक अलंकारों का अधिक प्रयोग किया है। उपमा रूपक तथा उत्प्रेक्षा उसके प्रिय अलंकार हैं। इन्हीं में ही उसकी वृत्ति रमी है। उसके काव्य में अलंकार भावोत्कर्ष के साधन रूप में आये हैं।

छन्द-योजना[5]—'नवीन' जी प्रधान गीतकार हैं, अतएव छन्द-योजना को उनके प्रबन्ध-काव्यों में ही विशेष स्थान प्राप्त हुआ है। यहाँ पर उनके प्रबन्ध काव्यों के छन्दों पर विचार करना उचित होगा।

प्रबन्ध-काव्य के छन्द—ऊर्मिला—'ऊर्मिला' में अनेक स्थलों पर प्राय: १६ १६ मात्रा के चार चरण युक्त छन्दों का प्रयोग किया गया है। उदाहरणार्थ—

चलो है मेरी टूटी कलम—१६ मात्रा, १० वर्ण।
चलो उस ओर, किसी के पास
छोड़ दो कलियुग की गति यहीं,
करो त्रेता युग में कुछ वास।[6]

---

१ 'ऊर्मिला', पृष्ठ १६१।
२ 'क्वासि', पृष्ठ ८६।
३ 'सरस्वती', दिसम्बर १९१८ पृष्ठ १०२।
४ 'ऊर्मिला' पृष्ठ ११४।
५ 'नवीन' जी के छन्दों को कसौटी पर कसने के लिए निम्नलिखित दो पुस्तकों का आश्रय लिया गया है—(क) श्री जगन्नाथप्रसाद 'भानु',—'छन्द : प्रभाकर'; (ख) डॉ० पुत्तूलाल शुक्ल— आधुनिक हिन्दी काव्य में छन्द-योजना।
६ 'ऊर्मिला', पृष्ठ २।

कवि ने पंचम सर्ग का निर्माण दोहों से ही किया है जिनमें कतिपय सोरठे भी आ गए हैं।

(ख) प्राणार्पण—छन्दों के दृष्टिकोण से 'प्राणार्पण' अधिक परिष्कृत है। 'उर्मिला' के समान उसके छन्द ढीले-ढाले नहीं हैं। 'प्राणार्पण' की लय अथवा तर्ज 'राधेश्याम रामायण' की तर्ज से कुछ मिलती है।

'प्राणार्पण' के प्रथम सर्ग में १२-१२ मात्राओं के छः चरण से युक्त छन्द हैं। यों वर्णों की दृष्टि से इसमें २१ वर्ण भी मिलते हैं, फिर भी इसे स्रग्धरा नहीं कहा जा सकता। एक दृष्टान्त पर्याप्त होगा—

घटनाओं का यह चित्र नहीं, कोई कल्पना उड़ान नहीं,
यह कोई कथा विलास नहीं, मेरा स्पन्दन निष्प्राण नहीं,
जो-जो देखा है आँखों से, जो-जो झेला है इस तन पर
जो-जो सीखा है जीवन में, जो-जो बीती है इस मन पर,
उसका यह किंचिन्मात्र यहाँ छोटा-सा दिग्दर्शन भर है
ये हैं मेरे पूजा-प्रसून, मेरी श्रद्धा का निर्झर है।[1]

इसके प्रत्येक चरण में १२ १२ मात्राएँ हैं और प्रथम चरण में २१ वर्ण। द्वितीय सर्ग में भी मात्राओं के छः चरण से युक्त छन्द प्राप्त होते हैं। तृतीय सर्ग में १० १० मात्राओं के छः चरणों से युक्त छन्द मिलते हैं। वर्णों की संख्या यद्यपि अधिकतर २२ ही है परन्तु किसी-किसी में अनियत संख्यक वर्ण प्राप्य हैं। उदाहरणार्थ—

| | मात्रा | वर्ण |
|---|---|---|
| महाप्राण की हृदय-वेदना महाप्राण ही जान सके | १० | २० |
| अतल सिन्धु की गहराई को लघु वामन पग जान सके | २० | २२ |
| जिसने मानव की गुरुता में प्रभु अद्भुत विश्वास किया, | १० | २२ |
| जिसने उस श्रद्धा के पीछे सतत हलाहल पान किया | २० | २१ |
| यदि नर को पशु बनते देखा यह नरवर परमेश्वरांकर, | १० | २३ |
| तो सोचो उसकी आकुलता, जो लघु प्राणी नर-तन-धर। | १० | २१ |

तृतीय सर्ग में ही एक छन्द और भी प्राप्य है जो कि १२ १२ मात्राओं के छः चरण से युक्त है। वर्ण संख्या अनियत है।

चतुर्थ सर्ग में १२ वर्णों वाले समवर्णिक दण्डक छन्द का प्रयोग दिखाई पड़ता है। इस सर्ग में प्रयुक्त दूसरा छन्द भी, समवर्णिक दण्डक छन्द प्रतीत होता है।

स्फुट-कृतियों के अन्य छन्द—कवि ने अपनी अन्य काव्य-कृतियों में निम्नलिखित छन्द भी प्रयुक्त किये हैं—

(क) चौपाई—'नवीन-दोहावली' में चौपाई भी प्राप्य है। एक दृष्टान्त देखिये—

---

१ 'प्राणार्पण', पृष्ठ ५।

कहा पन्थ की सोच सुरसुरी, कहा मसु की मीति बापुरी,
जो तर स्मिति-प्रताप-बल पाऊं, हँसि हँसि भय-जंजाल उठाऊं।[1]

(च) कुण्डली—यह छन्द, दोहा और रोला छन्दों से मिलकर बनता है। दोहे के दो और रोले के चार चरण मिलकर इसमें छः चरण हो जाते हैं और प्रत्येक चरण की २८ मात्राएँ मिलकर १४४ मात्राएँ हो जाती हैं। जिस शब्द से इसका प्रारम्भ होता है, प्राय उसी शब्द से उसका अन्त भी किया जाता है। 'नवीन' जी की 'कुण्डली' देखिये—

कहा करौ ? यह बेदना, समुझि परै नहिं नेक,
तकि तकि कै कोऊ दै रह्यो ससय-बाण अनेक
संशय बाण अनेक हिये में कसकि रहे ये,
घाव गहर गम्भीर तीर के टसकि रहे ये,
जरि-जरि आवत है कोमल दल विकल प्रास्ती,
बूँद-बूँद नहीं बसी सिपोसी संचित बाली
कछु कौन सौ मरहम, जग में यहाँ मरौ मैं ?
है ये गहरे घाव, बतावहु कहा करौं मैं ?[2]

मुक्त छन्द—हिन्दी में मुक्त छन्द का प्रवर्तन महाप्राण निराला ने किया। शेक्सपियर ने भी अपनी कविता में शून्य वृत्त की उद्भावना की थी।[3] 'नवीन' जी की इस छन्द में लिखित कविता के दृष्टान्त दर्शनीय हैं। यह कविता सन् १९२७ में लिखी गई थी—

स्वामिनि तुम्हारी छवि
देखी आज
बहुर के गम्भीर जल नीर बीच
झिलमिल सो—
निष्ठुर सी—
स्वामिनि तुम्हारी छवि।[4]

सन् १९२९ की एक कविता भी दर्शनीय है—

अच्छा है, मैं तुमसे
निज सम्बन्धित बात नहीं कहूंगे,
करो प्रशंसा उनकी
कि है आत्म-विश्वास क्यों इतना।

---

१ 'नवीन-दोहावली' पृष्ठ १० वीं रचना।

२ 'नवीन-दोहावली', ९वीं रचना।

३ Shakespeare was the first who to shun the pains of continual rhyming, invented that kind of writing which we call blank verse.'—J Dryden, 'Dramatic Poetry and other Essays Page 186

४ साप्ताहिक 'मतवाला', तुम्हारी छवि, २१ जनवरी १९२७ पृष्ठ ६०४।

हाँ, पर, एक खटक है—
कि अब शोचनीयता रहे इतनी—
तो फिर, संग चलने में,
क्या कोई शुचि रुचि रह जाती है ?[1]

छन्द-दोष—कवि ने अपने छन्दों का उचित परिष्कार नहीं किया, इसलिए उनमें दोष भी विद्यमान हैं। 'उर्मिला' में अनेक छन्द-भंग पाये जाते हैं। 'प्राणार्पण' में गतिभंग का दोष आ गया है—

हो गया कुकर्मों से अपने अभिशाप ग्रस्त कानपुर नगर।[2]

क्वासि' में भी गति भंग दोष का एक दृष्टान्त प्रस्तुत है—

कि उन सुपनों के हुए हैं शूल ही सब संस्करण ये।

यहाँ पर प्रथम शब्द 'कि' दीर्घ होना चाहिये था। मात्रा दोष का भी एक दृष्टान्त देखिये—

जीवन-ज्योति लुप्त है अहा,
सुप्त है संरक्षण की घड़ियाँ।[3]

उपरिलिखित पंक्तियों में दो-दो मात्राओं का अभाव है क्योंकि समग्र कविता १६ पंक्तियों वाली पंक्तियों से युक्त है। इस प्रकार कवि ने छन्दों को अपने भावाभिव्यक्ति का माध्यम बनाया था। छन्दों में आवेग को बाँधा जाता है इसलिए आवेग की महत्ता कम नहीं होती। निराला', 'नवीन' आदि कवियों ने छन्दों के सहारे नहीं प्रत्युत् अपनी रचना के अन्तःकरण से आवेग को जन्म दिया है। इस प्रकार के व्यक्तियों से छन्द के कठोरतापूर्वक अनुवर्तन की अपेक्षा नहीं की जा सकती।

निष्कर्ष—आचार्य नन्ददुलारे वाजपेयी ने लिखा है कि "शर्मा जी की भावुकता और उनकी काव्य शक्ति के बीच उच्च कोटि का सामंजस्य थोड़ी ही रचनाओं में मिलता है।"[4] श्री उदयशंकर भट्ट ने भी कहा है कि "उनके काव्य में परिष्कार का अभाव है। यदि उनमें साधना-शक्ति होती तो उनकी कवित्व शक्ति अवश्य ही प्रोज्ज्वल हो उठती। उनका काव्य तो उस उद्यान के समान है जिसमें पुष्प व कण्टक, दोनों ही मिलते हैं। कहीं-कहीं काव्य की चमक दृष्टिगोचर होती है अन्यथा परिश्रम अधिक प्रतीत होता है। उनकी अन्तिम दिनों की रचनाओं में परिश्रम अधिक दिखाई पड़ता है।"[5]

नवीन' जी के भाव-पक्ष के समक्ष उनका शिल्प-पक्ष दुर्बल पड़ गया है। डॉ० नगेन्द्र

---

१ 'आजकल', दुराव, जून, १९५६, पृष्ठ ३।

२ 'प्राणार्पण', पृष्ठ १२।

३ 'कुंकुम' पृष्ठ १२।

४ आचार्य नन्ददुलारे वाजपेयी— हिन्दी साहित्य—बीसवीं शताब्दी', पृष्ठ ३।

५. श्री उदयशंकर भट्ट—नई दिल्ली से हुई प्रत्यक्ष भेंट (दिनांक २४-५-१९६१) से ज्ञात।

ने लिखा है कि "उनके काव्य का महत्व प्रथम है—कहीं स्तर काफी ऊँचा है कहीं अत्यन्त सामान्य। उसमें कलात्मक सौष्ठव कम है।"[१]

'नवीन' जी ने प्रधानतया अपने काव्य का माध्यम गीत ही बनाया। उनके पास गीति काव्य के योग्य, भाव-प्रवण हृदय अवश्य था परन्तु भाषा के परिमार्जित रूप ने उनका साथ नहीं दिया। डॉ० धीरेन्द्र वर्मा और डॉ० रामकुमार वर्मा ने लिखा है कि (उनकी) भाषा 'एक भारतीय आत्मा' की भाषा की भाँति ही ऊबड़-खाबड़ है, उसमें साहित्यिक सुरुचि नहीं है।[२]

वास्तव में 'नवीन' जी के व्यक्तित्व की 'घर-फूँक मस्ती' और राष्ट्रीय जीवन को देखते हुए, उनसे कला-साधना की आशा एवं अपेक्षा नहीं की जा सकती थी। आचार्य हजारी प्रसाद द्विवेदी ने लिखा है कि "राजनीतिक संघर्षों से फुरसत पाने पर वे कविता लिखते हैं।"[३] ऐसी स्थिति में वे अपने काव्य का यथोचित परिष्कार नहीं कर सके और उसे स्पष्ट नहीं बना सके।

---

१ डॉ० नगेन्द्र का मुझे लिखित (दिनांक २१-८-१९६२ का) पत्र।
२ 'आधुनिक हिन्दी काव्य' पृष्ठ ११२।
३ आचार्य हजारीप्रसाद द्विवेदी—'हिन्दी साहित्य', पृष्ठ ४०६।

ने लिखा है कि "उनके काव्य का महत्व असम है—कहीं स्वर काफी ऊँचा है कहीं अत्यन्त सामान्य। उसमें कलात्मक सौष्ठव कम है।"[1]

'नवीन' जी ने प्रधानतया अपने काव्य का माध्यम गीत ही बनाया। उनके पास गीति-काव्य के योग्य, भाव-प्रवण हृदय अवश्य था परन्तु भाषा के परिमार्जित रूप ने उनका साथ नहीं दिया। डॉ० धीरेन्द्र वर्मा और डॉ० रामकुमार वर्मा ने लिखा है कि (उनकी) भाषा 'एक भारतीय आत्मा' की भाषा की भाँति ही ऊबड़-खाबड़ है, उसमें साहित्यिक सुरुचि नहीं है।[2]

वास्तव में नवीन जी के व्यक्तित्व की 'घर-फूँक मस्ती' और राष्ट्रीय जीवन को देखते हुए, उनसे कला-साधना की आशा एवं अपेक्षा नहीं की जा सकती थी। आचार्य हजारी प्रसाद द्विवेदी ने लिखा है कि "राजनीतिक संघर्षों से फुरसत पाने पर वे कविता लिखते हैं।"[3] ऐसी स्थिति में वे अपने काव्य का यथोचित परिष्कार नहीं कर सके और उसे स्वच्छ नहीं बना सके।

---

१ डॉ० नगेन्द्र का मुझे लिखित (दिनांक २५-८-१९६१ का) पत्र।
२ 'आधुनिक हिन्दी काव्य', पृष्ठ ११२।
३ आचार्य हजारीप्रसाद द्विवेदी—'हिन्दी साहित्य' पृष्ठ ४०६।

# बृहत्त्रयी

कविवर श्री बालकृष्ण शर्मा 'नवीन' के व्यक्तित्व एवं कृतित्व की सम्यक् एवं भव्य झाँकी के तीन आधारभूत तत्व हैं — (क) युग-तत्व (ख) व्यक्ति-तत्व (ग) काव्य-तत्व ।

इन्हीं तीन महान् एवं विशद उपादानों से उनका सांगोपांग रूप निर्मित होता है और निखर-उभर कर हमारे समक्ष आता है । इन्हीं उपकरणों के अवगाहन से, निष्कर्ष प्राप्त किया जा सकता है । पैठकर ही मोती निकाले जा सकते हैं ।

युगतत्व—'नवीन' जी ने अपने युग को 'संक्रान्ति-काल' कहा है । 'यथा गुण तथा नाम' के अनुसार, कवि ने अपने युग को 'त्रिशंकु-काल' 'सन्धि-काल' और 'द्वापर' की संज्ञा भी प्रदान की है । संक्रान्ति-काल में युग, पुरातन को प्रतिसंचित करके नूतन के द्वार को खटखटाता है । इस युग में प्राचीन और नवीन का समन्वय होता है । पुरातन जाते-जाते अपनी प्रतिच्छाया छोड़ देता है और नूतन, अपनी नवल किरणों को विकीर्ण करने लगता है । ऐसे काल-क्षणों में पुनरुत्थान एवं जागृति की सजग समीर, जन-जन को अभिनव परिवेश की गन्ध प्रदान करने लगती है ।

समन्वय का सात्विक-सूत्र ऐसे काल-कवल में अतीव ध्यानाकृष्ट योग्य है । समन्वय का विश्लेषण करना भी अत्यावश्यक है । आचार्य हजारीप्रसाद द्विवेदी की इस विषय में मर्मस्पर्शी 'सूक्ति' है—समन्वय का मतलब है कुछ झुकना कुछ दूसरों के लिए बाध्य करना ।[1] प्रत्येक सन्धि-युग में यह समन्वय सक्रिय रहता है । भगवान् तथागत बुद्ध, तुलसीदास आदि ने इसके अनुकरणीय आदर्श उपस्थित किये । 'नवीन' के संक्रान्ति-काल के लोकनायक और 'शिरीष' के सदृश 'अनासक्त योगी एवं अवधूत बापू ने भी यही कार्य किया । 'नवीन' में भी समन्वय है परन्तु अपने ढंग का ।

'नवीन' का युग भक्ति तथा शक्ति का युग था । उसमें संस्कृति के पुनर्जागरण-काल के मूल्य और राष्ट्रीय चेतना की वह्नि के समन्वित प्रभावों का प्रोज्ज्वल चित्र भासमान था । वह अत्यन्त संवेदनशील तथा विद्युत्कम्पनों से परिप्लावित काल-खण्ड था । नवीन ने जिस समय अपने कवि-जीवन तथा राष्ट्रार्पित व्यक्तित्व की पंखुड़ियों को खोला उस समय साहित्य तथा राजनीति दोनों के ही वरेण्य-क्षेत्रों में 'नव' का 'रव' छा रहा था और 'गत' का 'मत' इतिहास के पृष्ठों में विलीन होने के लिए उत्सुक था ।

राजनीति में तिलक-युग की परिसमाप्ति और गान्धी-युग की सुगन्धि सर्वत्र छा रही थी । साहित्य में द्विवेदी-युग के 'स्थूल' का स्थान छायावाद का 'सूक्ष्म' ग्रहण करने के लिए कटिबद्ध होने लगा । साहित्य तथा राजनीति की दो महत्त्वपूर्ण कड़ियाँ और युगान्तरकारी अध्याय इस समय आँगन खोल रहे थे । काव्य की स्वच्छन्दतावादी प्रवृत्तियाँ अपने नीड़-निर्माण में रत थीं । गान्धीवाद का आत्मिक-बल एवं बल-स्फुरण समग्र भारत में उद्दीयमान होने लगा ।

---

[1] आचार्य हजारीप्रसाद द्विवेदी—'हिन्दी साहित्य की भूमिका' पृष्ठ १०२ ।

आचार्य नन्ददुलारे वाजपेयी ने इस संक्रान्ति-काल के साहित्यिक-क्षेत्र विषयक पक्ष के सम्बन्ध में सर्वथा सटीक टिप्पणी दी है। सन् १९ से सन् २ तक का समय इस स्वच्छन्दता वादी काव्य-प्रवृत्ति के अधिक व्याप्त होकर छायावाद की विशिष्ट काव्य-शैली के रूप में परिवर्तित और परिणत होने का समय कहा जा सकता है।[1] परिणामस्वरूप 'नवीन के काव्य में जहाँ एक ओर स्वच्छन्दतावादी काव्य प्रवृत्तियाँ अपना घर बनाने लगीं वहाँ दूसरी ओर गान्धीवादी युग-चेतना से भी वह अभिसिंचित होने लगा। ये दोनों युग उसमें अपनी समन्वित छवि बिखेरने लगे।

'नवीन ने अपने आपको 'संक्रान्ति-काल' का प्राणी कहा है। यह संक्रान्ति-काल का सुप्त-सूत्र 'नवीन' के जीवन तथा काव्य को समझने-बूझने की समर्थ-कुंजी है। इस सूत्र को पकड़े बिना नवीन' दर्शन का प्रसाद प्राप्त नहीं हो सकता। कवि जीवन पर ही यह चरितार्थ नहीं होता है, प्रत्युत यह कवि को अत्यन्त प्रिय था क्योंकि उसमें उसका समग्र राष्ट्रीय साहित्यिक व्यक्तित्व प्रतिबिम्बित होता था। यह उसकी आत्मा की आवाज थी। 'नवीन' ने जहाँ-तहाँ इस तत्व को आश्रय दिये हैं और उसी के रंग में ही सराबोर होकर, अपनी 'उर्मिला' में राम के त्रेता-युग को भी संक्रान्ति-काल घोषित किया है और लक्ष्मण एवं विभीषण से उसके महत्व की पुष्टि करवाई है।

'नवीन' के 'त्रिशंकु-काल' के गरिमामय युग 'समन्वय' का सम्बन्ध कवि के 'स्व' से ही है 'पर' से नहीं। वे संक्रान्ति-काल की प्रतिमूर्ति थे। राजनीति तथा साहित्य दोनों क्षेत्रों में इसे भली भाँति परखा जा सकता है। 'नवीन में तिलक-युग तथा गान्धी युग दोनों का ही समन्वय प्राप्त होता है। तिलक-युग की ओजस्विता उष्णता एवं मनस-लहरी, कवि को कुछ तो प्रत्यक्ष ही प्राप्त हुई और कुछ परोक्ष। लोकमान्य तिलक ने बालकृष्ण पर हाथ रखकर अपनी अनेक विरासत भी संस्पर्श के माध्यम से दे दी थी। कुछ तत्व कवि में, गणेश जी के माध्यम से आये जिनकी परम्परा भी अपना आदि स्रोत, सिंहनाद उद्घोषक तिलक में अपना रूप सँवारती थी। गान्धी-युग ने कवि को यौवन और उन्मेष प्रदान किया। वह गर्जना के स्वर को आध्यात्मिक मूल्यों में बाँधने लगा। कवि के प्रलय-गान तथा बरस-गान की रचनाओं में इन दो स्वतन्त्रता संग्राम के जनक तथा उन्नायक युग-पुरुषों तथा उनके काल की समस्त चेतना को वाणी का वर्चस्व प्राप्त हुआ है।

'नवीन' ने, अपने युग की दोनों प्रकार की सामाजिक तथा राष्ट्रीय-क्रान्ति का पान किया था। कवि की राष्ट्रीय-रचनाओं में इनका स्वरूप अपनी गाथा गा रहा है। सांस्कृतिक पुनर्चेतना के तत्वों को भी अपनाना प्रबल करने के कारण कवि की वाणी को सांस्कृतिक-स्तवन में ही शाश्वत तथा मनोहारी प्रश्रय-स्थल मिले।

साहित्यिक-क्षेत्र में भी कवि ने अपने समन्वय को अपनी काव्य में विद्यमान रखा। उसमें भी संक्रान्ति काल के सदृश पुरातन तथा नूतन का गठ-बन्धन है। वहाँ एक ओर कवि ने महात्मा गान्धी गणेशशंकर विद्यार्थी तथा विनोबा भावे सदृश धमकमलोनो पर अपनी पुष्पांजलियाँ

---

१ आचार्य नन्ददुलारे वाजपेयी—'प्रबन्धिका' छायावाद का आरम्भ कब हुआ ? जनवरी १९५४ पृष्ठ १९१।

समर्पित की, वहीं वह उर्मिला के परित्यक्त एवं उपेक्षित आख्यान की काव्यात्मक अभिव्यक्ति में भी निष्ठापूर्वक रमा। वहाँ उसने मुक्तक प्रगीत और मुक्त-छन्द की अधुनातन काव्य-पद्धतियों को अपनाकर, समय के ढंग के साथ अपने भी पग मिलाये, वहाँ पद, कवित्त सवैया दोहा चौपाई, सोरठा, कुण्डलियाँ लिखकर, अपने प्राचीनता के मोह को भी प्रदर्शित किया। एक ओर वह पदार्थवादी-दर्शन, भौतिक-शास्त्र एवं अणु-विज्ञान की काव्यात्मक टिप्पणियाँ करता है, वहीं दूसरी ओर अपने जीवन-दर्शन को उपनिषद् एवं वेदान्त के चिर प्रेरणास्रोत नीर से पोषित करता है। वह गीता के गीत गाता है तो भूमिदान-यज्ञ की भी सांस्कृतिक-छवि दिखलाता है। इस प्रकार नवीन में युग-धर्म बोल उठा है।

'नवीन' ने युग की वाणी को अपनी कविता का सुहाग बनाया। युग की इस भावपरक एवं कार्योत्प्रेरक भूमिका में, कवि ने गणेश जी सदृश 'घोर अन्धकार में भारत ज्ञान-दीप बाती को प्रज्वलित करनेवाले, युग-द्रष्टा का संरक्षण एवं सम्वर्द्धक आसव प्राप्त किया। कवि की काव्य-कलिकाएँ अपने पल्लव प्रस्फुटित करतीं सभी और जीवन की उत्कटता राष्ट्रीय-पथ पर अग्रसर हो गईं।

'प्रताप' की तेजस्विता तथा प्रखरता को 'नवीन' के राष्ट्रीय-योद्धा के जीवन में उत्कर्ष प्राप्त हुआ। वे आजीवन योद्धा बने रहे। उन्होंने परतन्त्रता से युद्ध किया, परिस्थितियों से लोहा लिया; सामाजिक बन्धनों से लड़ते रहे और आर्थिक विषमता की तीक्ष्ण डाढ़ों को उखाड़ते रहे। उन्होंने हिन्दी के लिए अपनी कमर कसी और अन्त में रोगों से भी वर्षों तक युद्ध करते रहे। बहिर्जगत् का यह युद्ध उनके अन्तर्जगत् में भी अन्तर्द्वन्द्व का रूप धारण कर लेता था। राष्ट्रीय-संग्राम के दिनों में उनके प्रणयी मन तथा कर्तव्योन्मुख आत्मा में जो कारागृह के भीतर संघर्ष चला करता था, उसकी झाँकी भी उनके प्रेम-काव्य में देखी जा सकती है। अपनी वृद्धावस्था में, लौकिक तथा अलौकिक संघर्ष में कवि का मन-पंछी अपार्थिव की ओर ही उन्मुख हो गया था। 'नवीन' के बहिर्द्वन्द्व एवं अन्तर्द्वन्द्व की अभिव्यक्ति ही उनका कर्मठ जीवन एवं प्रभविष्णु काव्य है।

इस युग-संघर्ष की भीषण वेला तथा उत्तेजना में कवि के बहिर्द्वन्द्व तथा अन्तर्द्वन्द्व की संयोजनकारी-धूप अत्यन्त परिपक्व एवं ग्राह्य-शक्ति-सम्पन्न बना रहा। 'नवीन' जी की काव्यानुभूतियों एवं प्रेरणा-स्रोत के अनुशीलनार्थ भी उनके युग-तत्त्व को समझना अत्यावश्यक है। वे खरी तथा यथार्थ अनुभूतियों के कवि थे और वे सब स्फुरण, स्पन्दन, कम्पन तथा भावनाएँ, उन्हें अपने युग, समाज तथा जीवन से ही प्राप्त हुईं। नवीन जी उन कवियों में से हैं जिनके व्यक्तित्व को समझ लेने पर, उनका काव्य-तत्त्व अपने आप ही अपनी अन्त-भूमियों के अवगुण्ठन खोल देता है।

व्यक्ति-तत्त्व—'नवीन' जी का व्यक्ति-तत्त्व उनके युग-तत्त्व की ही उपज है। युग ने ही उनके व्यक्ति को गढ़ा और दोनों का प्रतिबिम्ब काव्य में दिखाई पड़ा। इस अपराजय-योद्धा में मालवा की महत्ता के साथ उत्तरप्रदेश की कर्मठता अपना विचित्र मिश्रण बनाती है। बालकृष्ण के वैष्णवी बाल्य-संस्कार, उसे अमित-निधि प्रदान करते हैं। ये संस्कार उसके काव्य स्रोत तथा दर्शन को दृढ़ रूप से प्राणान्वित करते हैं। वैष्णव-गीतों तथा वातावरण ने 'नवीन' के कवित्व को स्फुरित किया काव्य-संगीत को

